श्रीरस्तु

# श्रीवेङ्कटाचलमाहात्म्यम्

[ हिन्दी ]

अनुवाद

**श्री वे सोमेश्वर शर्मा एम् ए, बी ओ एल,**

हिन्दीप्रधानाध्यापक श्रीवेङ्कटेश्वर प्राच्यकलाशाला तिरुपति






प्रकाशक

तिरुमल तिरुपति देवस्थानम्, तिरुपति

१९६०




श्रीनिवासो विजयते

## ॥ निवेदन ॥

दक्षिण भारत के अनेक प्राचीन दिव्य क्षेत्रो मे श्री तिरुमल तिरुपति एक अत्यत पवित्र एव महिमान्वित क्षेत्र है । यहॉ के श्रीवेङ्कटाचल पर श्रीबालाजी वेङ्कटेश्वर स्वामी, जो श्रीमहाविष्णु के अवतार ह, आविर्भूत होकर युग युग से अपने भक्तों का दु ख दै य दूर करते हुए उनके सभी अभीष्ट सफल बना रहे है । इस कलियुग मे श्रीवेङ्कटनायकजी ('कलौ वेङ्कट-नायक ') सेवक जनो के प्रत्यक्ष दैव, रक्षक तथा आराध्य है उनके चरित्र और स्थल के महात्म्य को श्रीवराह, भविष्योत्तर, ब्रह्माण्ड इत्यादि सस्कृत के पुराण ग्रथ विशद रूप से उद्घोषित कर रहे हे ।

हिन्दी भाषा भाषी भक्तजनो के उपयोगाथ प्रस्तुत पुस्तक ' श्री वेङ्कटाचलमाहात्म्यम् ' हि दी गद्य मे श्री तिरुमल तिरुपति देवस्थानम् के द्वारा प्रकाशित हुई है जिसमे पुराणोक्त वेङ्कटाचल महात्म्य का सक्षिप्त परिचय दिया गया है ।

सहृदय पाठको से निवेदन है कि वे इस पुस्तक का हृदयपूर्वक स्वागत करे और प्रकाशको का उद्देश्य सफल बनावे ।

अन्त मे मै श्रीबालाजी वेङ्कटेश्वर स्वामी से अपनी त्रुटियो की क्षमा याचना तथा उनकी कृपा कामना करते हुए यह विनम्र प्रार्थना करता हूँ कि वे सर्वदा दयापूर्वक भक्तजनो की रक्षा एव कल्याण किया करे ।

**वै सोमेश्वर शर्मा,**

निवेदक

# वि यसूचि

## प्रथमाश्वास

## द्वितीयाश्वास

क्रमसंख्या | पृष्ठसंख्या

## तृतीयाश्वास



तिरुपति (श्रीबालाजी) श्रीवेंकटेश्वर

श्रीश्रीनिवासपरब्रह्मणे नम ।

# श्रीवेङ्कटाचलमाहात्म्यम् ।



## प्रथम आ॰ ास ।

श्रिय का ताय कल्याणनि ये निधये ऽर्थि नाम ।
श्रीवङ्कटनिवासाय श्रीनि ासाय मङ्गल्प ॥
यन वेदार्थविज्ञेन लोकानुग्रहकाम्यया ।
प्रणीत सूत्रम खेन स्मै विखनसे नम ॥

## १ श्रीवेङ्कटाचलमा ा म्य सुनाने को सूतजी से मुनियो का प्रार्थना करना ।

शौनकादिमनिया ने सूतजी से प्राथना की – हे सूत भगवान! आप श्री विष्णुभगवान के उस अद्भुत, नत्रान दप्रद तथा मनोहर व ष्णव क्षेत्र का वणन कीजिय जिसम वे स्वय यवत ह जिससे श्रीमहाविष्ण को अत्यन्त प्रेम हे, जहाँ सब सिद्धिया सिद्ध होती ह जहा श्रीविष्ण का चरित अत्यद भत होता है, जहा रहते हुए मनष्यो को भगवान का साक्षात्कार होता हे, और जहा विष्णुचरित श्रवणानन्दजनक गौर मधुर होता हे ।

श्रीसूतजी कहन लग – हे म निश्रेष्ठो! आप लोगो ने अत्यन्त अपूव वत्तात पूछा और मेरी भी बहुत इच्छा होती हे कि म श्रीमहाविष्ण का चरित कहू । अत म उसे आपलोगो से अवश्य कहूगा । आपलोग सावधान होकर सुनिय । श्रीहरि की क्रीडाओ से सुगठित और उनके अनक भाति भाति के चरितो से परिपूण, सभी सिद्धिया देनेवाला सभी ऐश्वय को करनवाला सर्वाश्चयकारक तथा शुभफलप्रदायक परमपवित्र, आयु को बढानेवाला एव सवमङ्गलकारक तथा श्रीशषाचल सम्बन्धी श्रीवराहकल्प नामक वत्तान्त ही श्रीवेङ्कटाचलमाहात्म्य है ।

## श्वेतवराहरूप में श्रीमहाविष्णु का पृथ्वी को उठाकर लाना ।

प्रलय के समय समस्त ससार के जलमय हो जान पर पथ्वी जलमग्न होगई । तब सवशक्तिमान भगवान श्रीमहाविष्णु वटपत्र का आश्रय लिय हुए ब्रह्माजी से यथापूव ससार की रचना करान को उद्यत हुए । उन्होने श्वेतवराह की देह शीघ्र धारण कर जल मे प्रवेश किया । वहा ढूढकर पथ्वी को ऊपर लाते समय

हिरण्याक्ष न उन्हें रोका। महावराह श्रीभगवान ने महाघोर युद्ध करके उस महासुर का सहार किया और सभी सत्त्वो से समाश्रित पृथ्वी को दन्ताग्र से बाहर निकाल जनलोक में लाकर स्थापित कर दिया। इस प्रकार पृथ्वी की स्थापना करके श्रीश्वेतवराह रूप महाविष्णु ने चतुमख ब्रह्माजी को बुलाकर पूववत सष्टि करन के लिये आज्ञा दी। इसके पश्चात वराह का रूप धारण किय हुए भगवान विष्ण न दुष्टो को दण्ड देकर सज्जनो की रक्षा करन तथा लोक कल्याण कामना से इस पृथ्वीपर कुछकाल पयन्त रहने का निश्चय किया। (वराह पु० ३३ अध्याय)

## ३ वैकुण्ठ से गरुड के क्रीडापवत लाने की कथा।

इस पृथ्वी पर कुछ समय तक रहने का निश्चय कर श्रीमहाविष्णु ने अत्यन्त अदभत क्रीडापवत लान क लिय गरुडजी को वकुण्ठ में भजा और आप अपने रहने योग्य स्थान का अन्वेषण करते हुए गोमती नदी के दक्षिण भाग में साठ योजन दूरपर तथा पूव समद्र से पाच योजन पश्चिम स्वर्मा नदी के उत्तर में पुण्य जनो से समाकीण दिव्य प्रदेश में पहुचकर गरुड जी के आन की प्रतीक्षा में ठहर गय। इधर गरुडजी ने भी परमधाम वकुण्ठ में जाकर बिलकुल अप्राकृत तथा सब रत्नो से परिपूण, स्वणमय ऊचे शिखर युक्त उपनिषदात्मक सुरद्रम शोभित तदाश्रित विहग वृन्द के मधर आलापो से श्रवणानन्दजनक, फूली हुई लताओ से दिव्य सौरभ सम्पन्न गाते हुए किन्नरो से सुशोभित मनको आनन्द देनवाले अनक झरनो से सेवित, अनेक मुक्त महात्माओ से नाना प्रकार सेव्यमान, तीन योजन का चौडा और तीस योजन का लम्बा भगवान का शरीर शेषनाग के आकार का अत्यन्त दिव्यरूप सब शरीर धारियो का आत्मस्वरूप महापुण्यदायक, दशनमात्र से मोक्षदायक नारायणगिरि नामक परमात्मा का क्रीडापवत अपने कध पर रखकर भगवान के सब परिचारको तथा सब गणो सहित परमात्मा के समीप पहुचकर उनके द्वारा निर्दिष्ट स्थान पर उसे स्थापित कर दिया। श्वेत वराह रूप विष्णु उस पवत पर स्वामिपुष्करिणी के तीर पश्चिम भागस्थ करोडो सूय के समान चमक वाले विमान में रहे। फिर कुछ दिन बाद श्रीस्वामिपुष्करिणी के दक्षिण भाग में एक अन्य विमान में कमलनयन, परात्पर शङ्खचक्र गदाधारी भगवान श्रीनिवास का उद्भव हुआ। (वराह पु० ३४ अध्याय)

## ४ श्रीस्वामिपुष्करिणी – माहात्म्य।

तब ब्रह्मरुद्रादि देवतागण, गन्धवगण सप्तर्षिगण मरुद गण आदि सबन आकर हिरण्याक्ष का वध करन के लिय कराल दान्त मुखवाले एव अत्यन्त उग्र महाभयकर वराह रूप को स्वीकार किय हुए जगत्प्रभु, हृषीकेश भगवान विष्णु

की वन्दना स्तुति करते हुए प्राथना की – "आपने देवता तथा मनुष्यो के रहने के लिये ही इस पथ्वी का उद्धार किया हे अतएव मनष्यो के रक्षाथ आप शान्त रूप ही धारण करें। ध्यानयोग में अशक्त देवताओ, मनुष्यो, स्त्रियो एव शूद्रो को आप दशन देकर वर प्रदान करते हुए इसी स्थान में ही सदा निवास करें।"

यह सुन प्रसन्न होकर चतुभुज भगवान विष्ण ने शरत कालीन चन्द्रमा के समान मुखवाले समस्त आभरणो से अलकृत सौम्य अथवा शान्त रूप धारण कर सुरवन्द से कहा – "वेङ्कट नामक यह पवत वकुण्ठ से भी बढकर श्रेष्ठ है। अत यहीं श्री भू सहित निवास करते हुए म सभी प्रार्थी मनुष्यो को मनोभिलषित अथ देता रहूगा।"

क्रीडाद्रिसहित यहीं स्वामिपुष्करिणी गरुड जी द्वारा वकुण्ठ से लायी जाकर धरणी पर रख दी गई है। वकुण्ठ में श्रीमन्नारायण इसी में क्रीडा करते ह। यह श्रीदेवी तथा भूदेवी जी को परमप्रिय है। यह अप्राकृत जल से परिपूण, अत्यन्त सुगधित तथा मनोहारिणी है। यह गगादि सब तीर्थों की जन्मभूमि है विरजा नदी के समान अनन्त पापो का नाश कर देती है। सुवण चुरान तथा सुरापान करन के महा घोर पापो का नाश कर देती है। स्नानमात्र ही से सब लौकिक फल देती है। इसके दशन पान तथा स्मरण से सभी सिद्धियाँ प्राप्त हो जाती ह। स्नान करन पर यह इष्टसिद्धि देती है।

स्वामिपुष्करिणीस्नान सद गरो पादसेवनम।
एकादशीव्रत चापि त्रयमत्यन्तदुलभम॥

दुलभ मानुष जन्म दुलभ तत्र जीवनम।
स्वामिपुष्करिणी स्नान त्रयमत्यन्तदुलभम॥

अर्थात स्वामिपुष्करिणी म स्नान, सद गरु की चरण सेवा तथा एकादशीवत ये तीनो अत्यन्त ही दुलभ ह। ससार में मनुष्य जन्म ही दुलभ है, तिसपर जीवन तो और भी दुलभ हे और उसपर भी स्वामिपुष्करिणी तीथ स्नान तो दुलभाति दुलभ है। (वराह पु० ३५ अध्याय)

## ५ क्रीडाद्रि (वेङ्कटाद्रि) क नाम – भेद।

क्रीडाद्रि एक एक कारण से एक एक नाम पाकर कई नामो से अभिहित होती है। उनमें कुछ नाम सकारण बताये गये ह। इस पवत पर सिद्धियो का चिन्तनमात्र से ही लाभ होन से इसे चिन्तामणि कहा जाता है। ज्ञान प्रदान करन के कारण ज्ञानाद्रि, सभी तीथमय हान से तीर्थाद्रि तथा अनन्त रमणीय पुष्करो के रहने के कारण पुष्कराद्रि आदि नामो से इसे पुकारा करते हैं। इस

गिरि पर यमधमराज ने तपस्या की अतएव इसका नाम वषाद्रि पडा । सुवणमय होन के कारण उसे कनकाद्रि कहते ह । प्राचीन काल म नारायण नामक किसी ब्राह्मण न यहा तप करके मरारि भगवान से अपन नामपर ही इसकी नाम – प्रतिद्धि क लिय प्राथना की थी, अत उत्तम पुरुष इसे तब से नारायणाद्रि भी कहते ह । यह वकुण्ठ से आन के कारण वकुण्ठाद्रि कहलाता है । हिरण्यकशिपु के विनाश तथा प्रह्लाद के ऊपर अनुग्रह करन के लिय स्वय भगवान न इस पर जबसे नरसिह की आकृति धारण की तब से इसको सिहाचल कहते ह । जब अञ्जनादेवी न तप करके हनमान जी को उत्पन्न किया तब सभी देवताओ ने आकर देवताओ के सहायक पुत्र हनमान के जन्म देन के कारण इसे अजनाद्रि नाम से पुकारा । वराह क्षत्र होन के कारण इस वराहाद्रि नाम से पुकारते ह । महावीर वानरेन्द्र नील का स्थायी निवास स्थान होने के कारण महर्षिगण इसको नीलगिरि कहते ह ।

'व कार अमत बीज है और कट" का अथ ऐश्वय हे । अतएव अमत और एश्वय के सयक्त होन के कारण यह वेंकटाद्रि कहा जाता है । किसी समय देवाधिदेव श्रीनिवास इस स्थान पर विराजमान थ, अत इसको देवताओ ने श्रीनिवासाद्रि कहा । भगवान का क्रीडा स्थान एव आनन्दधाम होन के कारण वकुण्ठ म रहन वालो न इसका नाम आनन्दाद्रि रखा । धन एव शोभा देन के कारण तथा लक्ष्मी जी का वास स्थान होन के कारण रूप एव शब्द शक्ति के योग से श्रीशल एसा इसका नाम हुआ । (वराह पु० ३६ अध्याय)

## ६ वेङ्कटाद्रि पर भगवान के अद्भुतकार्य

इस पवत का माहात्म्य सुनकर परमतत्त्वदर्शी कुछ ऋषियो न यही सवदा रहन का निश्चय किया और उन्होन इस पवत पर आकर बस जान के कुछ दिनो बाद यथा साध्य विष्णु के उद्देश्य से तथा परम उत्कण्ठा से एक महायज्ञ करना आरभ किया । महामायावी विष्ण भगवान भी अपनी अर्द्धाङ्गिनी लक्ष्मीजी के साथ यज्ञवाट में आ पहुचे और उन्होन ऋषियो के होम किय हुए वपा को दोनो हाथो से स्वीकार किया । मनि लोग भी अत्यन्त प्रसन्न हुए कि साक्षात विष्णु भगवान ही हम लोगो के यज्ञ म आय अतएव हम लोगो का परम भाग्य हे । ओर हम लोगो का जीवन भी धन्य है ।

प्राचीन समय म वकटाधीश श्री भगवान विष्ण अत्यन्त मनोहर सुन्दर सुकुमार स्वरूप म वेंकटाचल के शिखर पर विचरण करते थे । उसी समय उन्होंने किसी अतिवद्ध जजर आकृतिवाले, अन्दर धसे नत्रवाल, झकी हुई कमरवाले, क्षधा एव तष्णा से पीडित रास्ता भूले हुए तथा उसी जगल के एक चटटान पर

बठ हुए एक ब्राह्मण को देखा जो सूख हुए कण्ठ से एसा कह रहा था कि "हे कौण्डिन्य! मझ इन सौ वर्षो की अवस्था म छोडकर किधर चले गय? ' यह सुनकर उपरोक्त कुमाररूप में श्रीहरि न कहा – 'यहा तो कोई मनष्य नही हे कोण्डिन्य कहा रहता है आप यह क्या बोलते ह?" यह सुनकर वह वद्ध ब्राह्मण बोला – 'हाय! हाय!! हम मरे हाय!!! हमारा आश्रम बहुत दूर है, म वहा किस तरह जाऊ! इस बन्धु – बान्धओ से विर्वजित दुबल को इस लाव म ब्रह्माजी क्यो रख हुए ह!'

यह सुनकर कुमाररूप धारण किय हुए श्रीहरि उस ब्राह्मण से यह वचन उपहास के साथ बोले – ' हे ब्राह्मण! तुम्हारा शरीर बडढा हो गया। तुम कुछ भी नही देख सकते। इस पर भी क्या तुम्हे जीन की इच्छा हे! अथवा हे सुव्रत क्या तुम्हारे पूर्वाक्त वाक्य सत्य नही ह!' यह सुन ब्राह्मण ने कहा – मझ को जीन की इच्छा तो नही है। कि तु म ने ज्योतिष्टोम आदि नित्य कम नही किय ह। म देवताओं का ऋणी होकर अपनी देह कसे छोड सकूगा?" तब श्रीहरि ने ब्राह्मण से कहा – ' हे ब्राह्मण, आप मेरे इस हाथ को पकडिये"। ब्राह्मण भी उनका हाथ पकड कर उनके साथ धीरे धीरे जान लगा। कुछ दूर ले जाकर किसी पुण्य – दशन, शुभ्र निमल जलवाले झरन को दिखाकर कहा कि ' हे ब्राह्मण! आप इस झरन म स्नान कर लीजिय।" तदनसार विप्रेन्द्र ज्योही स्नान कर उसमें से बाहर निकले कि एकदम सोलह वष के अपूव सुकुमार युवक हो गये। तब श्रीहरि न उस विप्र से कहा कि आपको कर्मानुष्ठान करन के लिय शरीर ही नही, वरन बहुत धन भी दिया गया। अतएव आप सब प्रकार से कर्मानुष्ठान कीजिय।" एसा उस ब्राह्मण से कहकर श्रीहरि इस प्रकार अन्तर्धान हो गये कि देव मनष्य गन्धर्वादि सब आश्चययुक्त हो गय। पश्चात सब देवता जमा होकर कहन लगे कि इस नदी में स्नानकर यह वद्ध ब्राह्मण कुमार हो गय ह अतएव यह नदी आज से कुमारधारा के नाम से ससार मे विख्यात होगी।

(वराह पु० ३७ अध्याय)

प्राचीन काल मे साकाश्य देश मे शखण नामक सोमवशीय राजा परम्परा प्राप्त अखण्ड राज्य का पालन करते थ। किसी समय अपन कृत पुण्य के क्षीण हो जाने पर उन्होन अपने परम्पराप्राप्त सम्पूण राज्य को खो दिया और तब से अपनी स्त्री तथा अमात्यो के साथ देश से निकलकर परम दु खित मन से दक्षिण दिशा में चलते चलते श्रीरामसेतु को देखा। वहा स्नान करन के बाद स्वणमुखरी नामक नदी के किनारे आय और उसमे स्नान करके उसके उत्तर किनारे के पद्मसर पर आकर वहा भी स्नान किया और पूजादि नित्य कम समाप्त करके दु खित होकर बठ गय और सोचते सोचते निद्रा को प्राप्त हो गय। राज्यनाश के शोक

से अभिभूत होकर निद्रा म पड हुए राजा को अशरीर वाणी सुनाई पडी — राजा अब धयधारण करो, सोच मत करो । यहा से लगभग कोस भर दूर उत्तर की तरफ पथ्वी तल म अत्यन्त विख्यात वकटनामक पवत है । वहाँ अ हाँ दयाकरनेवाले कमलापति भगवान वास करते ह और वहीं कोई स्वामि पु रिणी नाम से विख्यात अत्यन्त शुभ्र खिले हुए कमलो से परिपूण पुष्करिणी । उसके पश्चिम भाग म दीपकमय पवत हे । उठो, वहीं जाओ उसी के कि कुटी बनाओ और वहा रह कर त्रिकाल स्नान करते हुए वेंकटश भगवान चतु शखचक्रधारी हरि की छ मास तक श्रद्धा भक्ति से ध्यान और पूजा करते निवास करो । ऐसा करने से तुम अवश्य स्वामित्व और स्वराज्य पा जाओगे' यह सुनकर वह राजा शोकत्यक्त होकर परम पवित्र वकटाद्रि शिखर पर प गये और उन्होन अशरीर वाणी के कहे अनुसार किया । तब स्वामिपुष्करिणी बीच से महा अद भत अनेक सूय के तेजवाले, दसो दिशाओ को शोभित करते शखचक्र गदाधारी श्रीपति भगवान श्रीदेवी एव भूदेवी के साथ प्रत्यक्ष हु कौतूहल से उठकर तुरन्त शखण न प्रणाम तथा स्तुति करके देवादिदेव भगवा निवेदन किया कि "हे देवदेव जगन्नाथ! मुझे मेरा स्वामित्व और राज्य प्र कीजिये ।" यह सुनकर श्रीपति बोले — दु ख मत करो तुमने महाभक्ति साथ स्वामिपुष्करिणी में स्नान किया । अत तुम्हें स्वामित्व मिल ही जायग इसी प्रकार जो कोई यहा आकर भक्तिपूवक स्वामिपुष्करिणीतीथ म स्नान क वह मनुष्य अवश्य ही स्वामित्व लाभ करेगा । हे राजन! अब तुम जाकर अ राज्य प्राप्त करो ।" यह कहकर श्रीहरि अन्तर्धान हो गय । महाराज शखण अपनी स्त्री के साथ प्रफुल्ल एव सन्तुष्ट हृदय से उस पवत पर से उतर कर अ देश को गये । तब गोदावरीतट पर राजा की प्रजा ने उनके सामन आकर निवे किया कि "सामन्त राजगण राज्य पान की इच्छा से परस्पर युद्ध करके र छोड गये । यह राज्य आप ही का है । इसलिय आप चलिये और अपन राज्य पालन कीजिये ।" यह कहकर उन्होने अपने राजा को ले जाकर राज्याभिषि किया । इस प्रकार स्वामिपुष्करिणी का जो नाम हे वह सब तीर्थों का स्व होने, और स्वामित्व प्रदान करने के, कारण सायक हुआ था ।

(वराह पु० ३८ अध्या

मध्यदेश में कोई आत्माराम नामक ब्राह्मण रहता था । उसन महान में जन्म लिया था और देव ब्राह्मण का अन य उपासक था । वह बडा विष्णुभ और वेद वेदान्त का परम ज्ञाता था । उसके पिता की मृत्य होने के कुछ दिनो में उसका क्रमागत सारा धन चला गया और उसकी जीविका भी शि हो गयी । किसी स्थान में उसे पूज्यता न रह गई । वह अपनी स्थिति पर सो

लगा कि अब म क्या करू और कहाँ जाउ ? इसी सोच म मग्न वह वेंकटाचल पर चलने का निश्चय करके कपिलतीथ म स्नान कर कपिलेश्वरजी के दशन करके और भी पवत पर चढकर क्रम से अन्य सत्रह तीर्थो में नहाया। इस प्रकार स्नान करने से पाप मक्त होकर निमल चित्त हो अधित्यका पर चिन्तायुक्त तथा शोक परायण होकर बठा।

उसी समीप की गहा के बीच ध्यान योग मे सलग्न जलती हुई अग्नि के समान तेजयुक्त योगीन्द्र सनत्कुमार को देखा– अदष्टपूव परम पण्डित महा योगीन्द्र यह सब जानते ह, अतएव इन से अपने हित की कुछ बात पूछूगा –' ऐसा सोच कर एव प्रणाम कर – म अत्यन्त दु ख से दु खित पाप कर्मा आपकी ही शरण में उपस्थित हुआ हू। आप कृपया मेरे हित की बात बताइय" –इत्यादि बातें कहते कहते उनके निकट ही भूमि पर साष्टाङ्ग गिर पडा। तदनन्तर उन्होंने भी ध्यान कर कुछ काल के बाद सक्षप में कहा कि "तुमने पूवजन्म म बहुत पाप किये, उसका फल अब भोग रहे हो। पहले तुमने दानादि म अनेक उपद्रव किये और सुख से रहनवालो को अनन्त पीडा दी थी, अनक अनाचार किये। प्रणतजनो के दु ख हरण करने वाले श्रीविष्ण भगवान की भक्ति लेश मात्र भी नहीं की तो किस तरह सुख होगा ? तथापि तुम्हारे लिये एक उपाय है। म कहता हू। तुम आदर के साथ सुनो। सवलोको की जननी भगवान की प्रिया महालक्ष्मीदेवी ही सब पापो का नाश करन में समथ ह वही सभी सम्पत्ति देनवाली ह। उनके व्यूह मत्र का उपदेश तुम्ह दूगा। तुम शीघ्र ही उस देवी की शरण में जाकर उनकी सेवा करो"। यह कह कर और मत्र का उपदेश देकर वे अन्तर्धान हो गये।

आत्माराम परम प्रसन्न होकर स्नान कर बहुत पवित्र होगया। उस मत्र को जपते जपते वह वेंकटाद्रि पर चढ गया। वहा पवतो से निकले हुए अनक झरनो को देखते हुए श्रीस्वामि पुष्करिणी के पास भाग्यवश जा पहुचा। आत्माराम ने शास्त्रोक्तविधि के अनुसार उसम स्नान किया। स्नान कर लेने पर उसका पाप कट कर शरीर हलका हुआ सा मालूम हुआ। उस पुष्करिणी के तट पर सर्वाभरण भूषित, पीताम्बरधारी, श्रीदेवी और भूदेवी सहित श्रीवेंकटेश्वर भगवान विराजमान होते हुए एक विमान मे प्रत्यक्ष हुए जो रत्नखचित और सोने का बना हुआ था। आत्माराम उनको साष्टाग प्रणाम कर मग्ध हो उनके सम्मुख खडा होगया। सवज्ञ करुणारूप श्रीनिवास ने उसके मनोगत भाव को जानकर उससे कहा –' भय न करो, तुम्हारा सब पाप क्षमा किया। तुमको अनन्त आयु और एश्वय दिया। तुम अखण्ड भोग करो"। ऐसा कहते हुए भगवान को उस द्विज श्रेष्ठ न पुन प्रणाम किया, परन्तु जब ऊपर उठा तब

भगवान को न देख पाया। तब वह ब्राह्मण यह सोचने लगा कि यह स्वप्न था अथवा सत्य घटना ही थी? इस प्रकार सोचते हुए वह ब्राह्मण उस पर्वत से नीचे उतर आया और वेंकटाचल के निकट ही प्रसन्न चित्त से निवास करने लगा और पीछे यथप्सित सुख बहुत दिनों तक भोगता रहा। (वराह पु० ३९ अध्याय)

## ७ कपिलादिसप्तदश तीर्थ माहात्म्यम्।

वेंकटाद्रि के निम्न प्रदेश में कपिलतीर्थ है। उसके पास में कपिल लिंग है जिसको प्राचीन काल में कपिल मुनि ने पूजा था। वह परम पवित्र लिंग पृथ्वी को भेदकर पाताल से बाहर निकल आया। सब देवताओं के प्रार्थना करने पर वह पृथ्वी पर स्थापित हुआ। तब उसी लिंग के सामने की भूमि को भेद कर कपिला नदी निकली। उसी तीर्थ को परम पवित्र कपिल तीर्थ कहते हैं। वह तीर्थ सब पापों का नाश करनेवाला है।

उसके ऊपरी प्रदेश में परम पावन शक्र तीर्थ है, जिसमें स्नान करने के कारण इन्द्र को अहल्या के संयोग से लगे हुए शाप से मोक्ष हुआ था।

उसके ऊपर पुण्य को बढानेवाला विष्वक्सेन तीर्थ है जहां वरुण के पुत्र विष्वक्सेन ने अतिदुस्तर तपस्या कर साक्षात हरि भगवान के सारूप्य को प्राप्त कर सेनापतित्व पाया था। उसके ऊपर पञ्चायुधों का तीर्थ है। फिर ऊपर अति कष्ट से चढने पर परम दुर्लभ अग्नितीर्थ मिलेगा। उसके ऊपर ब्रह्म हत्यादि महापापों से मोचन करनेवाला पुण्य विवर्धक ब्रह्मतीर्थ पाओगे। तत्पश्चात सप्तर्षियों के पुण्य तीर्थ मिलेंगे। इन तीर्थों का उत्तरोत्तर दस गुना पुण्य फल सुसाध्य है।

पहले कोई ब्राह्मण समस्त संसार में सब तीर्थों की यात्रा करने के लिये उद्यत हुआ तो कमलापति भगवान ने स्वप्न में प्रत्यक्ष होकर उससे कहा — 'तुम किसलिये इतना श्रम करते हो? इसी वेंकटाचल पर सत्रह दिव्य तीर्थ हैं। शास्त्रोक्त रीति से इन तीर्थों में स्नान करने से सम्पूर्ण तीर्थों का स्नानफल तुम अवश्य पा जाओगे'। यह सब उस ब्राह्मण ने स्वप्न में सुना और अन्यान्य तीर्थों में न जाकर उसी वेंकटाचल पर सत्रहों तीर्थों में स्नानकर पूर्वोक्त प्रकार समस्त तीर्थों का स्नानफल पाया इस तरह की जनश्रुति है।

तीनों लोकों में समस्त तीर्थ हैं। उन सब का प्रकृतिभूत तीर्थ इसी वेंकटाद्रि पर है। इसलिये यदि किसी को भूमि परिक्रमा करने की इच्छा हो तो वह सर्वतीर्थमय, सर्वपुण्यक्षेत्रमय इसी वेंकटाचल की प्रदक्षिणा कर भूमि प्रदक्षिणा

का सम्पूर्ण पुण्य यही प्राप्त कर सकता है। नीवकटाचल के शिखर के दर्शनमात्र से ही हलायध श्रीबलराम ने सम्पूर्ण तीर्थ यात्रा का फल पा लिया था – यह हमने सुना है।

श्रीकृष्णजी के उपदेश से वकटाद्रि पर आकर धमराज प्रभृति पाण्डवो ने क्षत्रपालो से सुरक्षित किसी पुण्यतीर्थ म स्नानपानादि करते हुए वर्षभर निवास किया। उसी समय धमराज को एक अति उत्तम स्वप्न म ज्ञात हुआ कि तुम लोगो न इस तीर्थ म वर्ष पर्यन्त निवास किया है, अतः तुम्हारे इस पुण्य योग से पाप क्षीण होकर युद्ध मे तुम्हे जय तथा गतागत राज्य की प्राप्ति होगी। तभी से वह तीर्थ पाण्डवतीर्थ के नाम से प्रसिद्ध हुआ।

## ८ वकटाद्रि पर श्रीरामचन्द्रजीका आगमन।

ऋष्यमूक पर्वत से बहुत सी वानरसेना से समावृत होकर, रावण का वध करने को उद्यत हो धनुर्धारी श्रीरामचन्द्रजी जब शेषाचल के समीप आ पहुचे तब वायपुत्र हनुमान की माता साध्वी अञ्जनादेवी श्रीरामचन्द्रजी के सामने आकर प्रणाम कर यह वचन कही – "आप के आगमन की प्रतीक्षा करती हुई म इस पर्वत पर रहती हू। अनेक मुनिगण भी इस जगल म आप के आगमन की प्रतीक्षा में तप करते ह। उन सब से अनुज्ञा लेकर आप का जाना उचित है"। यह सुनकर श्रीरामचन्द्रजी न प्रत्युत्तर मे कहा – "मझका वहा आ आने से बहुत देर हो जायगी। मझ अब अत्यन्त शीघ्र जान की आवश्यकता है। फिरसी बार तुम्हारे कथानुसार करूगा"। महामति श्रीहनुमान श्रीरामचन्द्रजी की इन बातो को सुनकर प्रणाम कर नम्र होकर ये वचन बोले कि 'यह वानरसेना थकी हुई है, अतएव कही न कहा यहा ठहरना ही उचित होगा। यह पर्वत हम लोगो के माग में ही है। इस के सिवा यह पर्वत पुष्प फल द्रुमो से भरा हुआ है अनक ऋषि इस पर बह रहे ह। यहा पर स्वादिष्ट कन्दमूल बहुत मिलते ह। गिरिगुहा के वक्षो मे मधु बहुत अधिक है। आप यह सब जानते ह। अब जसी इच्छा हो वसा कर । यह सुनकर श्रीरामचन्द्रजी न उसका उद्देश्य जानकर उस पर्वत पर विश्राम करके जाना स्वीकार किया।

वेदविद्यापारगत, परमधर्मात्मा निलमा नामक कोई ब्राह्मण, ब्रह्मलोक पाने की इच्छा से ब्रह्माजी को उद्देश कर पर्वत के उत्तरभाग म आकर तपस्या करने लगा।

तब ब्रह्माजी ने आकर उस द्विजश्रेष्ठ से कहा – ' जब तुमको लक्ष्मणजी के साथ श्रीरामचन्द्रजी के शुभदर्शन होग तब तुम्हे ब्रह्मलोक की प्राप्ति होगी"।

जसा ब्रह्माजी न पहले कहा था वसा हुआ – उस द्विज श्रेष्ठ ने वकटाद्रि पर चढते हुए परमात्मा श्रीरामचन्द्रजी क दशन कर फल फूल मल आदि के द्वारा सम्यक प्रकार से उनकी पूजा की। उसकी पूजा स्वीकार कर श्रीरामचन्द्रजी ने उसे ब्रह्मलोक भज दिया। फिर वे आकाशगगा के समीप अजनादेवी के परम पवित्र तथा पुण्यवधक आश्रम म चले गये। वहा महाभागा अजनादेवी से पूणतया सम्पूजित होकर वे स्वामिपुष्करिणीतीथ को चले आये। वहा श्रीरामचन्द्रजी लक्ष्मण हनुमान सुग्रीव, अगद, जाम्बवान तथा नीलादि सबो न उस विजयप्रद महातीथ म स्नान किया एव नऋत्यदिशा म पणकुटी बनाकर सब के साथ स्वादिष्ट फल मूल मध का भोजन कर सुखपूवक रहने लग। वानर भी सवत्र के स्वादिष्ट फल मूल मध खाकर उस पवत पर विचरण करन लगे।

(वराह पु० ४६ अध्याय)

## ० वानरो का वैकुण्ठगुहा मे प्रवेश।

स्वामिपुष्करिणी के ईशानभाग म एक गुहा थी। उस अधकार से व्याप्त गहा म गज, गवाक्ष शरभ गध मादन, मयद गवय, द्विविध सुषण आदि वानर घस गये। सिहतुल्य पराक्रम सम्पन्न सभी वानर आख खोले हुए तमोवत्त गुहा में बहुत दूर तक चले गय। वहा उन्होन करोडा सूय क समान ज्योतिसम्पन्न किसी अदभुत प्रकाश या तेज को देखा। वहा उन्होन एक परम रम्य तप्त सुवण से बनी हुई काई पुरी देखी जो किवाड, तारण रम्योद्यान, स्फटिकशिला के समान उज्ज्वल जलवाली नदियो से समावत्त तथा रत्न, माणिक्य वडूय, मणि, मुक्तादि से निर्मित गोपुरादि से युक्त तथा अनक मण्डपो से सुसज्जित सहस्रो विशाल विशाल प्रसादो से समावत एव अनक लम्बी चोडी गलियो से सुसज्जित थी। वहा के सभी निवासी शखचक्रधारी और चतुभज थ। वे श्वेतमाल और श्वेतवस्त्र धारण किय हुए थे, और सर्वाभरणभूषित सुगधित चन्दन लगाय परमानन्दपूरित थ। उसक बीच महादित्य सूय के समान प्रकाशमान अत्युन्नत बड ऊचे पवत के समान ऊचा अत्यन्त मनोहर अनन्त प्रकाशोज्ज्वल एक मणिनिर्मित मण्डप से सुशोभित और साथ हा साथ नत्य गान किन्नरालाप से गजायमान एक विमान था जिसम पूणचन्द्र के समान परममनोहर मुखवाले, चतुभज शखचक्रधारी, पीताम्बर पहने सोन के सुदर आसन पर शान्ति भाव से आसीन फणि मणि जटित किरीट मकुट धारी शष नाग के फण पर बठ सर्वाभरणभूषित एव दाहिना हाथ आसन पर रख हुए दाहिना पर फलाये, बाय जान पर बाया हाथ खोले हुए श्री भूदेवियो स सवित वजयतीमाला पहन श्रीवत्स कौस्तुभ मणि छाती पर धारण किय वनमाला विभषित पुरुषोत्तम, कृपारसपूण, पद्म के समान नत्रवाले,

चन्द्रमा की ज्योति के समान छत्र लगाये, सुन्दर पखा धारण किय हुए स्त्रियो से सेवित एक परम पुरुष को देखा। वे वानर उनको देखकर अत्यन्त आश्चर्यान्वित हुए। इतने ही म वह अद्भुत चारभजावाले परम पराक्रमी पुरुष उन वानरो को देखकर शीघ्र आक्रमण करते हुए दण्ड उठा कर उन्ह डाटने लगे। उस समय वे सब वानर अत्यन्त भयभीत होकर उस गिरि गह्वर से बाहर निकल आय और जो कुछ उन्होने देखा था, वह सब दूसरे वानरो से कहने लगे तो उन्होने तो कहा– 'यह महामायावी कामरूप वचक रावण था अथवा कोई अन्य? इसकी विशेष रूप से तलाश करनी चाहिये"। ऐसा कह कर सब वानर फिर मिलकर उसी पूर्वदृष्ट गुहा मे घुस गये, परन्तु वहा पर वह नगरी अथवा पहले देखे हुए चिन्ह भी नही देखे। श्रम से उस पर्वत के सभी भागो को खोज कर अपना श्रम समझ शान्त होगये। पश्चात प्रभात होने पर श्रीरामचन्द्रजी वानरसेना के साथ वेंकटाद्रि से उतर कर लका मे चले गये और युद्ध मे रावण का वध कर सीतादेवी को पा अयोध्यापुरी लौट आये एव पुण्यात्मा भाई भरत शत्रुघ्न से पुन मिले। वे इसी स्वामितीर्थ के प्रभाव से अपना पहला राज्य पा कर राज्याभिषिक्त हुए।

## १० वैकुण्ठ गुहा का प्रभाव।

वैकुण्ठ नामक गुहा मुनियो एव योगियो के लिये दुर्ज्ञेय है। परमात्मा के मायावश वह देवताओ से भी दुर्ज्ञेय है। वैकुण्ठ ही विष्णुभगवान ने लीलावश वानरो को दिखाया था। उस गुहा मे जो शखचक्रगदाधारी दिखाई पडे थे वे परमानन्दरूप परमभक्त तथा सदा नित्य पुरुष थे। वे सदा ब्रह्मानन्द का अनुभव करते है और कामरूप से भगवान के साथ सचरण करते है। सदा भगवान का कैंकर्य करते है। वे वेंकटाद्रि के आश्रम मे रहा करते है। उस पर्वत के ऊपर जब जनसमूह आ जाता है तब वे इसी पर्वत–गुहा मे निवास करते है। वानरो को उस गुहा मे वैकुण्ठ के दिखाई पडने के कारण वह 'वैकुण्ठगुहा' के नाम से विख्यात हुआ। (वराह पु० ४२ अध्याय)

## ११ रावणादि दैत्यों से पीडित ऋषियों का श्रीमहाविष्णु की खोज करना।

पहले किसी समय मे जाबालि, कश्यप, गौतम, अगस्त्य वामदेव, शतानन्द आदिमुनि तथा सनकादि योगी, इन्द्रादि देवता हिरण्यकशिपु के वशज दुरात्मा दैत्यो से पीडित होकर विष्णुभगवान के निकट अपने कष्टो का निवेदन करने के लिये निकले। परम अन्यय विष्णुजी को खोजने के लिये क्षीरसागर के उत्तरी तीर पर जाकर वे श्रीजनार्दन भगवान की अनेक स्तोत्रो से स्तुति करने लगे।

कुछ समय पश्चात शख चक्र गदाधारी कोई वकुण्ठवासी प्रत्यक्ष ह मनियो से कहने लगा – सुनिये हे मुनियो ! आपलोग यहा किसलिये आये लक्ष्मीपति यहा नहा ह । पृथ्वीतल म किसी पवत पर रहते ह । आप सब स्थान को जाइये " । यह कहकर वह अदश्य होगया ।

तत्पश्चात शीघ्र ही उस स्थान से लोट कर सब सुरश्रेष्ट इकट्ठे ह विचार करने लगे कि किस कारण से कमलापति भगवान क्षीरसागर को छो पृथ्वी पर निवास करते ह ? भूलोक म जाते समय रास्ते म वकुण्ठ से आते स्फटिक के समान चमकनेवाली महती नामक वीणा को बजाते हुए कपूर की धू धूसर शरीरवाले, तिलक से प्रकाशित शरीरवाले श्रीनारद जी को देखकर वे लगे – हे नारद मुनीन्द्र ! आप कहा से आते ह ? आप तीनो लोको के जा ह अत आप से कोई बात छिपी नहीं है । आप कृपया बतलाइये कि लक्ष्म किस स्थान म रहते ह ? रावणादि दत्य मुनियो योगियो, तपस्वियो तथा मनुष्य अनन्त कठिन पीडा देते ह । इन दुष्टो का महाबल विष्णु ही निग्रह कर सक दूसरा असमर्थ है । हमलोग उन्हीकी शरण म जाते ह । यह सुनकर नारदमु ऋषिजनो को अभ्यर्थनाकर कहने लगे– ' म भी नारायण को देखने परम धाम गया था । वहीं मुझसे किसी ने आकर कहा कि ' पृथ्वी में ही किसी पवत पर भग लक्ष्मी के साथ सानन्द रहते ह ' । यही बात सुनकर हम भी यहा आये ह । अ सब मिलकर ब्रह्मलोक चल । सारे ससार के पितामह ब्रह्माजी ही सब कुछ ह " । यह समाधान देकर नारद जी सब को ब्रह्मलोक ले चले । वे सब अमित ते ब्रह्मलोक मे पहुचकर चतुमख चतुर्बाहु प्रज्ज्वलित अग्निरूप तथा मूर्तिमान वे समस्तशास्त्ररूप गायत्री सावित्री सरस्वती तीनो महादेवियो से सेवित तथा दिग्पालो से सुसेवित परमोत्तम आसन पर बठे हुए श्रीब्रह्माजी को देखने लग किन्नर, नाग, गधव, सिद्धसघो से सेवित तथा मूर्तिमान वेदवेदा तशास्त्र समुद भी सेवित थे । उनके निकट पहुचकर सबो ने प्रणाम किया । चतुमख के स कुशलादि पूछने के पश्चात वे लोग ये वचन बोले – 'हे प्रभो ! आप ही की से हम सबका कुशल मगल हो रहा है । परन्तु इस समय दुष्ट रावण की बाध दत्यगण मिलकर सभी धर्मानुष्ठानतत्पर तपस्विगणो को अनन्त बाधा देते तपस्या के नाश के डरते हुए वे किसी तरह दत्यो के उपद्रव तथा बाधाए रहे ह । लेकिन अब वे उन बाधाओ को सहन म सवथा असमथ ह । अ मायावी भगवान विष्णु ही जो सब प्रकार के उपायो को करने म कुश उनका नाश कर सकते ह । किन्तु तीनो लोको म हम लोग उस सवशक्ति परमात्मा को नहा देख सके । अब आप ही हम लोगो की गति ह । आप लोगो को इस महाभय से बचाइये । " (वराह पु० ४३ अध्

## १२ देवर्षियों का ब्रह्माजी के साथ वेंकटाचल पर आना।

तब ब्रह्माजी ध्यान लगाकर देवताओं से रावण का वृत्तान्त इस प्रकार बोले — प्राचीनकाल में रावण ने परम घोर तथा अत्यन्त उग्र तपस्या की थी और उस तपस्या से किसी के द्वारा न मरने का वरदान पाया था। परन्तु उसने विमोहित होकर मनुष्यों से अपने वध की संभावना नहीं समझी। इसका उपाय हम बतलाते हैं कि श्रीविष्णुभगवान ही इसकी गति हैं और वे तो पृथ्वी पर ही वेंकटाचल पर रहते हैं। दैत्यों के समूह का नाश करने के लिये वे ही हम सबके प्रार्थना योग्य हैं। मैं भी आता हूं, आप लोग शीघ्र चलिए। पर उनके दर्शन शीघ्र नहीं हो सकते अतएव उनको इधर उधर खूब खोजियेगा। आप लोगों को विशेषरूप से नदी पहाड़, घाटी तथा झरनों में ढूंढना पड़ेगा। उनका अत्यन्त प्रियतम पर्वत वेंकटाचल है। वहां वे सुग्गे पक्षी मृगादि का रूप धारण कर रमादेवी के साथ क्रीडा करते हैं। उस पर्वत की प्रदक्षिणा विधि से उस पर्वत में उन्हें ढूंढना पड़ेगा। इक्ष्वाकु वंश में महापराक्रमी राजा दशरथ हुए हैं, वे पुत्र की इच्छा से वेंकटाद्रि की स्वामिपुष्करिणी के तट पर परम उत्तम तपस्या करेंगे। उनको श्रीपति अपना स्वरूप दिखलायेंगे" ये वचन सुनकर ब्रह्माजी के साथ साथ सभी देवर्षि ब्रह्मलोक से निकले। उन्होंने शीघ्र ही जाकर शेषाचल को देखा। वहां उन्होंने अपने परिश्रम तथा थकावट को शान्त किया। तत्पश्चात शिखरों तथा वनों में घूमते हुए पवित्र जलवाली नदियों तालाबों बावलियों, सरों झरनों तथा पुष्करिणियों में स्नान करके भगवान श्रीनिवास की फूलों से सविनय पूजा कर अमृतमय फलों का नैवेद्य चढ़ाया था। पर उन्होंने वहां न तो कोई देवता, न कोई मन्दिर और न कोई गोपुर देखा।

## १३ पुत्रार्थी राजा दशरथ का वेंकटाद्रि पर आना।

उस समय धर्मात्मा महाराज दशरथ अयोध्या में रहते हुए पृथ्वी मण्डल पर राज्य करते थे। बहुत काल व्यतीत होने पर भी हंसते हुए मुखवाले पुत्र को देखने का भाग्य उन्हें प्राप्त नहीं हुआ। उन्होंने वंशोद्धारक पुत्र के न होने पर बहुत चिन्तित एवं दुःखी होकर अपने गुरु वसिष्ठ महर्षि से कहा — "ब्रह्मन्, आप इस महावंश के प्रधान पुरोहित हैं। बहुत दिनों से लालायित रहने पर भी अपने किसी पुराकृत महापाप के कारण मैं पुत्र को न पा सका। उस पाप की निष्कृति कैसे होगी और किस प्रकार मुझको पुत्र होगा?" यह सुनकर भगवान वसिष्ठजी ने क्षणमात्र ध्यान करके राजा से कहा — 'हे राजेन्द्र! पुण्यश्लोक! आप से पाप कैसे हो सकता है? तथापि आपको पुत्र प्राप्ति में बाधा देनेवाला

कोई पाप मझ ध्यानदृष्टि स मालूम पडता है। उस पाप की शान्ति तथा प्राप्ति के लिय वकटाधीश लक्ष्मीपति की सेवा कीजिय।" यह सुनकर राज पूछा कि 'हे प्रभो! वह श्रीपति परमात्मा इस समय कहा मिलेंगे? मझे सव-यापो के किस पकार दशन होग?" इस प्रकार महाराज से पूछे जाने वसिष्ठजी पुन बाल – "हे राजन! सुनिय भागीरथी के दक्षिणभाग म दो याजन की दरी पर 'वकट नामक पवत है। सुवणमखी नदी के उत्तरी तट ओर करीब एक कोस पर अनक पुण्य जलाशयो से सम्पन्न यह पवत अत्यन्त f तथा परम अप्राकृत है। श्रीनारायण तथा अन्य वकुण्ठवासी देवो को यह प अत्यन्त अधिक प्रिय है। उसी पवत पर लक्ष्मीदेवी क साथ श्रीनिवास f रहते ह और उनके दशनाथ शद्ध मनिवन्द वही यज्ञ करते ह। देवता और य तपस्या करते ह। स्वय भगवान ब्रह्माजी लोक के उपकाराथ उसी पवत पर म तपस्या करत। परमात्मा हरि अपना विराटरूप उनको दिखायेंगे और स अपन दशन से ही अभीष्ट फल प्रदान करेंगे। आपका अभीष्ट भी यहीं होगा।' वसिष्ठजी के वचन सुनकर दशरथ प्रसन्नचित्त हो उनके साथ वेंकटा पर गय। वहा क पुण्यतीर्थो में स्नान करके वाह्याभ्यतर शद्धि को प्राप्त निमल तथा पापरहित होकर सुत प्राप्ति की प्रतीक्षा म वहा कुछ स तक रहे। (वराह पु० ४४ अध्या

## १४ स्वामिपुष्करणी तट पर तप करते हुए मुनियो को दशरथ का दशन।

एक दिन दशरथजी वसिष्ठजी के साथ वकटाद्रि पर सचार करते स्वामिपुष्करिणी के तट पर आय। अनक कमल कल्हारादि पुष्पो एव जल चरो से शोभित उस पुष्करिणी को देखकर अत्यन्त आनन्दित हुए। उन्ह उस पुष्करिणी के तट पर तपस्या करते हुए अनक मुनियो को देखा जिनमे कोई वीरासन, कोई पद्मासन, कोई भद्रासन कोई स्वस्तिकासन पर बठे हुए कर रहे थे। पुन कोई पण भक्षण और कोई वायु भक्षण करते हुए तप क रहे थे। कितने ही योगी कुभक रेचक पूरक के द्वारा प्राणायाम करते थ कोई होम कर रह थ। कुछ श्रीनिवास की पूजा कर रहे थ। कुछ विष्णभगव की आराधना कर रहे थ। कुछ ब्रह्मादि तारक मत्रो का जप कर रहे थ। र मनीश्वरो के बीच में व्याघ्राम्बर पर ध्यान योग में श्री ब्रह्माजी समासीन थ उन सबको देख यथारीति प्रणाम कर विस्मितहृदयवाले महाराज दशरथ र रह गय। (वराह पु० ४५ अध्याय

## १५ श्रीभगवान का आविर्भाव ।

महातेजस्वी वसिष्ठजी ने महाराज दशरथ से कहा – "हे राजन देखिये यहा ब्रह्माजी मुनियो के साथ परम उग्र तपस्या कर रहे है, जिससे निश्चय ही श्रीमहाविष्णु बहुत शीघ्र यहा आविर्भूत होंगे । अत आप भी इस पुष्करिणी के जल मे स्नान कर, पवित्र हो जप करते हुए यहीं निवास कीजिये ।" यह सुनकर महाराज दशरथ ने कहा – "हे प्रभो ! मै ऐसा ही करूगा । कोई मत्र बतला दीजिए । इसपर वसिष्ठजी ने दशरथ को परम उत्तम वेंकटशाष्टाक्षरी मत्र का उपदेश दिया । राजा इस महामत्र को स्वीकार कर स्वामिपुष्करिणी के जल में विधिवत स्नान कर एक पवित्र स्थल पर आसीन होकर उस मत्र का जप करने लगे ।

कुछ समय के पश्चात कोई बडे जोर की आवाज हुई । सभी मुनिगण चकित होकर कि यह क्या हुआ इधर उधर देखने लगे । उन्होने एक परम दुर्निरीक्ष्य महातेज पुंज को देखा जो ऐसा मालूम होता था मानो करोडो सूर्य और अगणित चन्द्रमा एक ही साथ उग गये हो । उस तेज से ठीक वैसा ही प्रकाश उत्पन्न हुआ । उस प्रकाश को देखने मे अशक्त होकर सबने आखो को बन्दकर लिया । उस अद्भुत तेज से सारा ससार प्रदीप्त हो गया और उस तेज के बीच सूर्य के समान चमकवाला एक दिव्य तथा परम अद्भुत विमान सब देवताओ ने देखा जिसमे अनेक गोपुर तथा प्रावरण लगे थे और जो तपाये हुए सोने के कवाटो से शोभित नीलम एव मरकतो के तोरणो से सुसज्जित सुवर्णमय कुम्भो से सजे गोपुरयुक्त वितान से मण्डित, मुक्तदाम की झालरो से रंजित, पुष्पमालाओ से मण्डित, क्रीडा मण्डपयुक्त, सभा मण्डप के मणिमण्डप युक्त, हजारो स्तभवाले मण्डपो से अलकृत रथ, अश्व गजादि अनन्त दिव्य सवारियो से परिपूर्ण भेरी मृदग पणव, मुरज आदि वाद्य ध्वनियो से गुंजायमान, ढाक नगाडे आदि के शब्दो से दिगन्त मुखरित, रूप यौवन सम्पन्न दिव्य रमणियो के लास्य से सुशोभित, श्रवणानन्दप्रद हृदयाह्लादकारक, नयनानन्ददायक, सर्वमगलमय तथा अत्यन्त अद्भुत था । ब्रह्मादिदेवता सनकादियोगी, अगस्त्यादि ऋषि उस परम अद्भुत विमान को देखकर आनन्द विह्वल हृदय से विस्मित एव किंकर्त्तव्यविमूढ होकर चुपचाप स्तब्धभाव से खडे ही रह गये । पक्षी तथा थलचारी मृगादि पशु सभी उस दिव्य विमान को देखकर विस्मय विस्फारित नेत्रवाले होकर उस स्थान से एक पग भी न चल सके, सबके सब वहीं निश्चेष्ट रह गये । उस परम अद्भुत विमान को देखकर श्रीब्रह्माजी परमानन्द से परिपूर्ण हुए और मुनियो से यो बोले –

" इद तु वि य परमाद्भत शभ
विमानमिन्द्रादिभिष यमाणम ।
विभाति वि णोरिव मन्दिर पर
पश्यान सर्वे बयमदभत गहम ।।

हम लोग जो यह परमदि य ादभत इन्द्रादि से सवित शभ विमान देखते ह वह विष्ण का परम धाम अदभत गह वा विष्ण मंदिर ह" । यह कहकर पितामह ब्रह्माजी तथा सभी देवता तपोधन ऋषिव द उस विमान गह म प्रविष्ट हुए ।
(वराह पु० ४६ अध्याय)

## १६ विमान मे प्रविष्ट होकर ब्रह्मादिकों का श्रीनिवास के दर्शन करना ।

चण्ड प्रचण्ड नामक द्वाररक्षकों को प्रणाम कर ब्रह्मादि देवता महाराज, दशरथ के साथ सातों द्वारा को पार करके बहुत विस्तत एव सिद्धचारणों से सवित विमान म श्रीपति का दखकर अत्यन्त स तुष्ट हुए । पश्चात वहा बहुत पुष्पवष्टि हुई तथा देवदुन्दुभि से निकला हुआ रम्य एव मगलमय महान शब्द उसम भर गया । यह सुनकर अष्टवसु लोकपाल सभी ग्रहगण, रुद्रगण, नाग यक्षादिगण भी जचरन को दशन वहा आय । श्रीविष्णभगवान के दक्षिण भाग में कमलासन पर बठी हुई, तपाय सोन की पकजादरशोभाधारण किये, शरत्कालीन पूणचन्द्र के समान मखवाली भ्रमरपक्ति के समान दिव्य केशपाश यक्त, खिले हुए कमल के समान हास्य युक्त उ ज्वल मखवाली बालरवि तथा किंशुक के समान लाल पोशाक पहन किरीट हार मकुट, केयूर, आदि सदभूषणा से सुसज्जित बाय हाथ म नील कमल धारण किय लम्बमान दक्षिण हाथवाली, बार बार कटाक्ष से श्रीवत्सलाछन भगवान को देखनवाली श्रीलक्ष्मीजी को ब्रह्मादि देवर्षियो न देखा । पुन वामपार्श्वस्थ तुलसी के समान श्यामलागी सर्वाभरण-भषिता श्रीभूमिदेवी को भी देखा जो चन्द्रमा की उज्ज्वल ज्योत्स्ना के समान मन्द मन्द हसती हुई मदमत्त चकोर क समान ाखवाली, खिले हुए कमल के समान मखवाली दाहिन हाथ म नील कमल धारण किये स्वण कमल पर बैठी हुई बारबार अनपमेय लोकेश भगवान का देख रही थी जो अनक रत्नो से जटित तेजयुत मुकुट धारण किये मन्द मन्द मुसकान युक्त, दयारस परिपूण नत्रवाले थी । दोनो काना म सुवणनिर्मित मकराकृति कुण्डल धारण किय कण्ठ के नीचे लटकते हुए गले के आभषणा स सुशोभित तपाय सोन का बना यज्ञोपवीत पहने, केयूर आदि सदभूषणयक्त भजावाले चमकते हुए हजार धारवाले सुदशन चक्र लिये हुए शरच्चन्द्र के समान उज्ज्वल प्रकाशवाले पाचजन्य को धारण किय हुए,

कमर मे किंकिणीदार कमरधन पहने हुए वहीं एक कटार लगाये हुए, पीताम्बर धारण किये हुए घटनो मे सुन्दर घघरू आदि भूषण पहन, हसी के समान मधर शब्द करनवाले पायजब नूपुर धारण किये हजार दलवाले पीढे पर बठे हुए, सर्वाभरणभूषित पच्चास वष के कुमार के समान क्रीडा करने में निरत रहनेवाले, दया क्षमा महोदाय, आदि गणो के मूर्तिरूप अनादि अ यय, पुरुषोत्तम नारायण को देवता आदि सबने देखा। नयनानन्दकारक भगवान को देखकर सबके नत्र हर्षावेश स विस्फारित हुए। ब्रह्मादि देवताओ अगस्त्यादि ऋषियो सनकादि योगियो तथा दशरथ ने भगवान को देखकर उनकी कई प्रकार से स्तुति की थी।

(वराह पुराण ४७ ४८ अध्याय)

## १७ भगवान विष्णु से ब्रह्मादि देवताओं के द्वारा रावण का उपद्रव वर्णन।

श्रीवकटाधीश ने मुनिगण तथा देवताओ से स्तुत्य तथा सन्तुष्ट होकर उनके आगमन का कारण पूछा। तब लोक के पितामह ब्रह्माजी ने इस प्रकार कहा – पूर्वकाल में विश्रवस का पुत्र रावण नाम का राक्षस घोर तपस्या कर, मनुष्यो को छोड देवता दानव ओर राक्षसो स न मरने का वर पा बल के दर्प स तपस्वियो ओर मनुष्यो को विशेष दु ख दे रहा ह। कोई कोई महावेग दत्य शेषपवत के निकट बलोद्धत हो नित्य मुनियो को सताते ह। उनसे त्राण पाने के लिये हम आपकी शरण म आये ह। वकुण्ठधाम क्षीरसिन्धु म आपको न देखकर हम सब यहा आये ह। आप दिव्य चत्ररथ स अधिक सुन्दर इस पवत पर प्रसन्न चित्त स क्रीडा रस वश ही रमने ह। तो हमलोगो की कोन सी गति होगी? हमारा रक्षा कीजिये। यह सुनकर दया सागर श्रीमन्नारायण न कहा – "हे कमलासन! भय मत कीजिये। आप लोगो की रक्षा हम करेंगे। बहुत जल्दी ही लोक कण्टक क्रूर रावण का सब ध अवश्य वध करूगा। इस प्रकार श्रीब्रह्माजी को समझाकर तपोधन श्रीअगस्त्यजी से कहने लग"–हे "महामुनि अगस्त्यजी! आपया अपने आने का कार्य प्रकट करे'। यह सुनकर परम पवित्र मुनिवर कहने लगे– हे वकटश! आपके पुण्य दर्शन ही हमारे उद्देश्य होते ह। श्रीशल के निकट अनेक राक्षस उत्पन्न हो गये ह। वे सब वरदान पाकर मदोन्मत्त हो प्राणियो को सदा पीडा दे रहे ह। यहा आपके होते हुए इस प्रकार पीडा होना ठीक नहीं ह। यह आपका देश ह। आपकी प्रजा इस प्रकार दत्यो से पीडित हो रही ह और आपको इस प्रकार उपेक्षा करना उचित नही ह। आपकी कृपा से आपके देशवासी सबलोग नीरोग ओर निरुपद्रव हो'। यह सुनकर भगवान ने कहा – "हे मुनिश्रेष्ठ! भय मत कीजिये। सब दुष्टो को मारकर अपने देशवासी सबलोगो

को आरोग्य सम्पत्ति, शतायु पुत्र पौत्रादि सब कुछ प्रदान करूंगा '। फिर श्रीनिवास न सनकादि योगियों को देखकर कहा – "आपके आगमन का कारण क्या ह ? ' योगी लोगो न एसा कहा – "हे स्वामिन ! हमे क्या चाहिय ? आप अदश्य होकर ही रहते ह तो इससे क्या प्रयोजन ? हमारी प्राथना ह कि आप सबको दष्टि गोचर होकर रहे । यही हमारी आ तरिक अभिलाषा ह ' । 'ऐसा ही होगा एसा कहकर भगवान न इन्द्र स कहा कि "आपका क्या उद्देश्य ह कहिय '। विष्णु के पूछन पर देवन्द्र ने इस प्रकार प्राथना की – "हे गोविन्द ! दुरात्मा रावण स पीडित होकर हम सबलोग एक स्थान से दूसरे स्थान को मारे मारे फिरते ह । कृपया उसका वध कीजिए । इन्द्र के इस प्रकार कहन पर कमलापति न उसस कहा कि ' आपलोग निभय होकर शान्त होवे । म लोककण्टक रावण को शीघ्र ही मारूंगा । एसा कहकर कमलापति न हसते हुए महादेवजी स कहा – हे शकर जी ! आप अपन शभागमन का कारण शीघ्र बतावे '। यह सुनकर श्रीशकरजी भगवान स साथक वचन कहन लग – ' हे वकटश ! जहा आप सवदा रहते ह वहा म भी रहूँ " । यह सुनकर श्रीभगवान न कहा – म इसी वकट पवत पर कल्पान्त पयन्त निवास करूंगा । अतएव आप भी यहीं पर इसी उपत्यका के ईशान कोण म रहिय ' । भगवान एसा आदेश देकर कोसलेश राजा दशरथ स कहन लग – हे राजन ! आपको क्या चाहिय ? भगवान के पूछन पर महाराज अपनी मनोगत कामना कहने लग– हे स्वामिन ! आपकी कृपा स आनन्द पूवक बहुत दिन राज भोग किया । ब्राह्मणो को धन दान कर पुण्य कमाया । परन्तु पुत्र सुख का कुछ भी अनभव नहीं किया । पुत्रहीनो को पुण्य लोकप्राप्ति नही होती । मझे वशवधक पुत्र प्रदान कीजिए । यह सुनकर वकटाधिप भगवान न राजा से कहा – राजन ! तुमन पूव जन्म म अनको घोर पाप किय ह । इसलिये पुत्र प्राप्ति नहीं हुई तो म क्या करू इस पर राजा न कहा – 'हे भगवान यह क्या ह ? अचरज की बात ह । आपके दशन से मेरे सब सचित पाप विनष्ट हो जाते ह ।

'क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन्दष्ट परावरे ।'

इस प्रकार श्रुति कहती ह । सूय के उगने पर अधकार किस प्रकार रह सकता ह ? आपके दशन हो जाने पर अब और पाप रह कहा गया ? इतना कहने पर भगवान न उसकी भक्ति पर प्रसन्न होकर कहा – "हे राजन ! म तुम्हारी भक्ति से परम प्रसन्न हुआ । तुमको प्रभावशाली, परम बलवान पराक्रमी तथा विख्यात चार पुत्र होग । तुम अयोध्या जाकर श्रद्धापूवक यज्ञ करो ।' यह वचन सुन राजा परम पुलकित हुए और श्रीनिवास की प्रदक्षिणा स्तुति तथा नमस्कार करके उनकी आज्ञा ले श्रीवसिष्ठ महर्षि समेत सभी बान्धवो के साथ अयोध्या चले गये ।

(वराह पु० ४९ अध्याय)

## १८ ब्रह्माजी की प्रार्थना मानकर वेंकटाद्रि पर सर्वजन—प्रत्यक्षगोचर रहने के लिये भगवान का सहमत होना।

इस प्रकार राजा दशरथ को वरदान देन के बाद कमलापति भगवान ब्रह्माजी को देखकर कहने लगे – हे ब्रह्माजी ! अब आप क्यो ठहरे हुए ह ? पका समय तो बहुत व्यतीत हुआ। कहिये, आपकी क्या अभिलाषा ह ? अत्यन्त शीघ्र उस वरदान को दूगा।" यह सुनकर चतुरानन श्रीब्रह्माजी बोले – हे वकटेश ! यदि आप मुझे अभीष्ट वरदान देना चाहते ह तो सुनिये, गा। आपका इस प्रकार अगोचर रूप स रहना मुझ उचित प्रतीत नही होता। कलियग म सब मनष्य हमारी भाति तपस्या करके आपके दशन नही पा गे। इस कलिकाल म लोग धम या अधम कुछ भी नही जानते। प्राय सभी ल, रोगी तथा कामी होते ह। वे पशु के समान अपने हिताहित का ज्ञान रखते ह। यदि आप उनकी उपेक्षा करग तो सभी रौरवादि नरक उनके य पर्याप्त नही होग ओर भी हजारो नरक बनाने पडग। इसलिये हे दयाद्र य ! आप ही को उन पर अनुग्रह करना चाहिये। उनको दशन देकर, दशन के रा उनके पापो का नाश करते हुए आपको इसी पवत पर सदा निवास करना हिये। यही मेरी कामना ह। यह सुनकर श्रीवकटेश्वर जी बोले – ' ह मुख ब्रह्माजी ! आपने यह सर्वोत्तम वर मागा। सब जीवो पर आपकी अनन्त परम धन्य ह। अत म आपसे अत्यन्त प्रसन्न होकर यह वरदान देता ह आपके इच्छानसार सब जीवो के अभीष्ट पूर्ण करन के लिये प्रत्यक्ष रूप स पवत पर श्री भूदेवियो सहित निवास करूगा। जो कोई इस पवत पर किसी र की तपस्या करगे, उनकी तपस्या यज्ञादि कम तथा योगियो के सभी र के योग, सभी अतिशीघ्र सुलभ माग से ही यहा सिद्ध होग। यह जो मिपुष्करिणी ह वह सब तीर्थो का स्वामि होन के कारण यथाथ रूप स उक्त नाम सिद्ध हुआ। पथ्वीतल पर गगा आदि जितने पुण्य तीथ ह वे सब इसी तीथराज उत्पन्न हुए ह। यहा स्नान करन से करोडो महापाप नाश हो जाते ह। जो इस व में जिस जिस अभिलाषा की पूर्ति के उद्देश्य स स्नान करेंग उनकी सभी नाए अवश्य परिपूर्ण होगी – इसम सशय नही ह। जो अत्यन्त भक्ति पूवक र इस पुष्करिणी म स्नान करके मेरे दशन करेंग उनकी सभी अभिलाषाए पूर्ण – इसम सन्देह नही ह। इसलिये सब लोग निभय रह।" यह सुनकर प्रसन्न श्रीचतुमुख फिर बोले – ' हे स्वामी ! मझपर अनग्रह करके यहा रह कर लोगो उद्धार करना स्वीकार किया। कि तु इस प्रान्त म दुष्ट दत्य लोगो को पीडा द ह। उनका सहार कर लोगो की रक्षा कीजिए।" तब श्रीवकटाधीश जी न श्रीसुदशन को सपरिवार भजकर उन सब दुष्टो का निश्शेष अन्त करवाया।

## १९ भगवान का ब्रह्मोत्सव स्वीकार करना।

श्री ब्रह्माजी को अपन लोक म न जाकर वहो खड हुए देखकर श्रीव टश्वरजी ने कहा – अब ओर क्या चाहिय। आप बतलाव '। एसा पूछन श्री ब्रह्माजी प्रसन्न होकर बोले – " हे स्वामी ! मेरी एक ओर अभिलाषा ह। उस भी आप कृपया सम्पूण कर। इस स्थान पर ध्वजारोहण स आरभ कर आ निमित्त एक महोत्सव मनायग कृपया आप उस श्रीलक्ष्मीजी के साथ स्वी करे । अच्छा करो एस भगवान की आज्ञा पाकर श्री ब्रह्माजी न प्र आरभकिया।

श्री ब्रह्माजी न कन्याराशि म सूय के आन पर वखानसादि मन्यो बलाकर उत्सव मनान का सकल्प करके सब दिशाओ स सुरजनो का ३ मि किया। योगियो को भी अगम्य परात्पर भगवान न सब जावो के ऊपर दया दष्टिगोचर होते हुए श्री ब्रह्माजी क किय हुए महोत्सव को स्वीकार किय महोत्सव मे " श्रीनिवासजी के दशन महा पुण्यप्रद एसा कहते हुए सब देश मनुष्य सपरिवार निमन्त्रित होकर गोविन्द गोविन्द नाम घोष करते हुए आ वकटाद्रि पर चढ। माग म उत्सव म जानवालो के लिय लोगो न पानशार और अन्नशालाए बनवायी। उन्ह वाहन छत्र, वस्त्र ओर पादुकाए समर्पित लोगो ने पुण्य कमाया।

श्री ब्रह्माजी ने विश्वकर्मा को बलाकर उत्सव म आय हुए लोगो आराम के लिय अगणित अन्नशालाए जनवास ओर पानशालाए आदि अ बनवाये। वकटाद्रि के चारो ओर नगर निर्माण किया। श्रीवकटश्वरस्वामीज विमान के चारो ओर सुन्दर वीथिया बनवाकर गन्धवनगरतुल्य शहर उस प पर बसवाया। ब्रह्मोत्सव के समय गन्धव और किन्नरो ने सुन्दर सुन्दर गीत तथा अप्सराओ न हाव भाव के साथ नत्य किया। सारा नगर भरी मदग अ वाद्यध्वनियो स गूज उठा। (वराह पु० ५० अध्य

## २० श्री वेकटेश्वरजी का महोत्सव वैभव।

श्री ब्रह्माजी ने श्रीवकटेशजी के दिव्य महोत्सव के दिनो में अनेक प्रका भोज्य पदाथ – घत, दाल गुडादिको के विचित्र विचित्र नवेद्य, गड का मूग की खिचडी तिलका भात धान भात मिरच भात गहू का भात, उडद भात मीठा भात पायसान्न एस ही घी स परिपूण अनक प्रकार के भात । बहुत प्रकार के अन्न भाति भाति के फल आदि स्वादिष्ट रसयुत पदाथ चढा

ञ्च श्रवा नामक घोडा और एरावत नामक हाथी शष नाग गरुड इन चारो ाहनो म स एक एक पर वेंकटाद्रि के शिरोमणि श्री वकटशजी श्री लक्ष्मीजी के ाथ बहुमल्य वस्त्राभषणयवत समस्त वाद्य घोषा स, ध्वजा पताका चामरो की क्तिया एव नाचन गानवाली सुन्दरियो के साथ कवि गायक पाठको द्वारा नत्य वदो स स्तुति किये जाते हुए वीथय। म जाकर उत्सव दशनाथ आय हुए वताओ पर कृपा करते हुए सवित हुए। यज्ञशालाओ म मनियो न खब होम कया तथा मनोहर पूणकुभो को यथाविधि स्थापित किया। तपस्व। वखानसो न ग्पालो को विधिवत बलिप्रदान किया। श्रीनिवास भगवान के पवित्रोत्सव के न परम पुण्यप्रद तथा पाप विनाशक ह" – एसा समझकर आय हुए सब लोगो अनक प्रकार से दान किया। वहो रहन के उद्दश्य से अनक लोगो न निवास ना लिये। इस महोत्सव म किसी दिन नानारत्नविभूषित ऊचे ऊचे ध्वजावाले द्धग धव सवित रथ पर श्रीभूदेवियो के साथ श्रीनिवासजी बठे हुए ब्रह्मादि वतागण तथा तपस्वी बन्दो से सवित हो राजपथ तथा महावीथियो का चक्कर गाकर फिर सभा मण्डप म आकर विराजमान हुए।

## २१ श्री वकटेश्वरजी के महोत्सव का सेवाफल।

कल्मषरहित श्रीब्रह्माजी को बलाकर श्रीनिवासजी इस प्रकार मीठी मीठी ात कहने लगे – 'हे सरस्वतीवल्लभ! आपकी आन्तरिक भक्ति एव इस होत्सव से म बहुत प्रसन्न हू। इस प्रकार देवता, योगी मुनि, मनुष्य मे जो ाई प्रतिवष इसी मास म कन्याराशि म सूय के आन पर यह ब्रह्मकल्पित होत्सव करता ह वह ससार मे अपन सकल अभीष्ट तथा मनोरथ प्राप्त कर ब्रह्मलोक म जाता ह। जो कोई इस उत्सव के उद्दश्य तथा भगवत सेवा तथा क्ति के निमित्त शषाचल जाने के लिये एक पग भी चलता है उसको उसी ा के फलस्वरूप मेरा पद प्राप्त होता ह। इस उत्सव काल में जो कोई नशाला बनाता ह उससे मेरा चित्त अत्यन्त प्रसन्न तथा शीतल हो जाता ह। ो इस उत्सव के समय अन्नदान करग उनको सात कुलो तक अनेको प्रकार के ज्ञादि हम प्रदान करते है और स्वग मोक्ष प्रदान करगे। शास्त्रो म जितने कार के दान लिखे गये ह वह सब यहा किय जाय तो ऐहिक तथा स्वर्गादि भीष्ट फल देकर शरीरान्त म उनको अपना पद भी दूँगा। इस पवत के चारा फ जो नगर निर्माण करता ह वह मोक्ष प्राप्त करेगा। जो कोई यहा भमिदान ग्दान करेगा वह मेरे लोक को अवश्य पाता है। जो विद्वान यहा निवास रनवालो को उत्तम विद्यादान करते ह उनको त्रलोक्य व्यापिनी कीर्ति भी प्त होती ह।'

(वराह पुराण ५१ अध्याय)

## २२ वकटाद्रि पर पुष्पोद्यान बनाकर पुष्पार्चना करनेवालो को प्राप्त होनेवाला फल ।

श्री वकटश्वरजी फिर बोले – हे विद्वद्गण ! म फिर कहता हूँ अ सुनिये, जो कोई यहा उत्तम तुलसी वन या अनक सुन्दर सुगधित फूल फल व वक्षो की फुलवाडी लगाकर उनके फूलो से मेरी पूजा करते ह वे अनक वष भूल के सुखा का अनुभव कर मोक्ष पायग । उनके वश की ससार म अभिवद्धि होग प्रतिदिन मझको जो न्यानादि के साथ नवेद्य चढाते है वे ससार म बड पुण्यशा होते ह । उन्ह समस्त प्रकार की सम्पत्ति प्राप्त होगी । पथ्वीतल पर जो पुण्य वज्रमणि का जटित स्वर्णाभूषण अपण करते ह उनका रूपवान लावण्य विद्वान धार्मिक परम दीर्घायु पुत्र एव अनन्त सम्पदाये मेरी इच्छा से अनायास प्राप्त होती ह । मेरी पूजा के लिय जा पुष्प एव तुलसीदल की मालाए बना समर्पित करते ह उनके गह म म लक्ष्मी क साथ सदा निवास करता हू । यहा जो उपस्थित ह और उन की जो जो इष्ट कामनाए ह वह सब कुछ म अव प्रदान करता हू – यह मेरी प्रतिज्ञा हे । नियम से जा यहा रहते ह अथवा यदच्छ जो यहा आते ह और जो इस वेक्ट पवत पर चढ कर स्वामिपुष्करिणी के जल स्नान कर मझ प्रणाम करते ह वे सदा सफल मनोरथ होग । इस प्रकार प्रदान करके श्रीवेकटाधीशजी न श्रीलक्ष्मी तथा श्रीभूदेवियो के साथ अपन दिव्य रत्न तोरण युक्त विमान म प्रवेश किया । ब्रह्मादिदेवो, ऋषियो मनियो न प्रसन्न मनसे एकत्रित होकर जय जय कार ध्वनियो से स्तुति क श्रीब्रह्माजी न ऋषियो और तपस्वियो के साथ शास्त्रविधि से श्रीवेकटशजी दिव्य मगल उत्सव बड समारोह से मनाकर परिसमाप्त किया ।

## २३ महोत्सवावभृथस्नान ।

श्रवण नक्षत्र म कमलासन श्रीब्रह्माजीने पवित्र तथा पाप विना स्वामिपुष्करिणी के जल म श्री वेकटेशजी का अवभथस्नान कराया । देवता योगियो मुनियो तथा राजाओ न भी पुष्करिणी म स्नान किया ।

स्नानोत्तर योगिप्रवर श्रीसनकजी सब को लक्ष्य कर इस प्रकार बोले – महाजनो ! सुनिये, चक्रधारी श्रीभगवान के इस पुण्यमय महोत्सव के अवभथ म स्नान करते ह उनके अन्यान्य अनत जन्मो मे किये हुए सभी महापाप तत्क्षण नष्ट जाते ह । श्रीविष्णु तथा महेश्वरजी ने तथव अर्थात एसा ही हो कह कर बात मान ली । सब देवताओ ने पुष्करिणी की बहुत प्रशसा की और नानाभांति दिव्य सुगधित पुष्पा से श्रीवेकटश जी की पूजा करके उनको साष्टाग प्रणाम कि

ब्रह्माजी के द्वारा व्यवस्थित इस उत्सव से प्रसन्न होकर श्रीविष्ण न उनसे कहा – 'हे कमलासन ! म अब बहुत प्रसन्न हू आप बतावे कि आपको कौन सी वस्तु म दे सकता हू " एसा पूछने पर ब्रह्माजी कहने लगे – "हे स्वामिन ! मझ आपकी कृपा के अतिरिक्त अन्य कुछ नहीं चाहिये । ससार की कल्याण – कामना के सिवा मुझे और कुछ भी अभिलाषा नहीं है । प्रार्थी लोगो के अभीष्ठ पूण करते हुए अनुग्रहभाव से आपको यहा रहना चाहिय । ' एसा कहन पर रमापति भगवानने तथास्तु ' कहा । ऐसा वरप्रदान करन के बाद भगवानन देवताओ, येगियो, मनियो राजाओ को अपन अपन स्थानो मे बिदाकर भेज दिया था । ( वराह पुराण ५२ अध्याय )

## २४ फल्गुनीतीर्थमाहात्म्यम् ।

सनकादि योगिब द पापनासिनी तीथ के तट के निकट घोर जगल म आनन्दपूवक निवास करने लगे । उसी के ईशानभाग मे सप्तर्षिगण भी फल्गनीतीथ के तट पर अपन आश्रम म आनन्द से निवास करने लग । प्राचीनकाल म अरुन्धतीदेवी की तपस्या से प्रसन्न होकर श्रीलक्ष्मीदेवीजी फल्गनी पूर्णिमा के दिन फल्गनी के तीर पर प्रकट हुई । उनको इच्छित वर दे कर, उनसे प्राथना किय जान पर उस तीथ का फल्गनीतीथ नाम रखा । फाल्गन मास मे पूवफल्गुनी नक्षत्रयक्त पूर्णिमा को जो मनुष्य इस फल्गुनीतीथ मे स्नान करेग उनपर अत्यन्त प्रसन्न होकर उनकी सकल कामना पूर्ण करते हुए उनके घर म श्रीलक्ष्मीजी सदा रहेगी । कई देवताओ न इकट्ठा होकर विचार कर निश्चय किया कि यही लक्ष्मी पति भगवान रहते ह अतएव हम लोग भी श्रीवेकटेश भगवान की सेवा करते हुए इसी स्थान पर निवास करे । तदनन्तर स्वामितीथ के उत्तर मे अपना अपना आश्रम बनाकर उन लोगो ने वही सुखपूवक निवास करना आरभ किया ।

## २५ जाबालीतीर्थमाहात्म्यम् ।

तालाब के पश्चिमोत्तरभाग में जाबालि ऋषि अपना आश्रम बनाकर आराम से निवास करते थे । अगस्त्यजी उस पवत के ऊपर उत्तम उत्तम उद्यान लगाकर भान्ति भान्ति के पुष्पो से श्री वेंकटेश भगवान की पूजा करते तथा अपने शिष्यो के साथ आनन्दामतपान करते हुए वेकटाद्रि पर चिरकाल तक निवास करते रहे । पुरुषोत्तम श्रीवेंकटेश भगवान पथ्वीदेवी तथा लक्ष्मीदेवी के साथ कृत, त्रेता तथा द्वापर इन तीनो युगो मे नित्योत्सवो से पूजित हो प्रार्थी जनो का अभीष्ट पूण करते हुए सानन्द रहे । (वराह पु० ५३ अध्याय)

## २६ कलियुग मे श्रीवेंकटेश्वरजी की लीलाएँ।

पहले कृत त्रेता एव द्वापरयगो म श्रीवेंकटशजी की लीलाओ का किया जा चका। अब कलियुग म उनकी लीलाओ का बयान किया जायगा।

कलियग म श्रीवकटश्वरजी को मौन होकर रहना होगा। मासचक्ष मनष्यो को कवल अर्चावतारवत (शिलादि मूर्ति रूप) ही मालूम पडेगे। व स आया हुआ दिव्य विमान तो अन्तर्धान होगया ह। कलियग म पुण्य मनुष्यगण भगवान का पथक विमान बनायग। सब मनुष्य श्र वकटश भगवा अर्चावतार (मूर्तिमात्र) ही कहग। उनका साक्षात भाषण मात्र ता नही रहे सभा अनग्रह तथा निग्रह पहले की तरह अब य करग। भगवान सबको हुए भा नहा देखने के समान रहग। कलियग म वरदान अधिक होगा विमान कत्रिम प्रतीत होता ह कि तु दशन मात्र स ही करोडो पाप अवश्य करेगा। श्रावकटेश भगवान कभी कभी प्रत्यक्ष हो जाया करग। इस लक्ष्मीजा क साथ वे वहा विहार करते रहेग।

थोडा दान थोडी भक्ति तथा थोडी ही पूजा या स्मरणमात्र स ही वे हो जायग। वेंकटाद्रि के पास यात्राथ जान मात्र से शीघ्र प्रसन्न होकर भ मनष्यो के अनक अभीष्ट पूर्ण करेग। स्वय अप्राकृत होन पर भी प्राकृत के चरित्र करेंग और वे प्रसन्न चित्त हो मनुष्यो के भोगन योग्य भोगो का उ किया करग। मनुष्यगण भगवान के नाना प्रकार के उत्सव मनायग।

कलियग म देवता भी स्वामि की सेवा के लिय आ जायग और स्वामित स्नान करग तथा भगवान को नवद्य चढायेंग। वे मनुष्यो को नही दिखाई दे भी निवदन किया हुआ नवेद्य खा जायगे। आदर के साथ पूजा करेंग। सभी यह प्राथना भी करेंग कि हम लोग भी मनुष्य हो जाय तो कितना अच्छा हो यह ईर्ष्या होती ह कि भगवान मनष्यो की इच्छा हो बहुत शीघ्र पूर्ण करते ह

कलियुग मे पथ्वीतल पर श्रीवकटेश्वरजी की कीर्ति विशेष रूप से हो जायगी। श्रीवेंकटाधीशजी की सब जाति के लागो को बहुत ही अधिक होगी। भगवान उनके अभीप्सित शीघ्र ही प्रदान करेंग। श्रीवकटश भग उत्सव म केवल भारतवष के लोग ही नही अन्य द्वीपो म उत्पन्न लोग भी भक्ति रखते हुए करोडो करोडो की सख्या म आयग और सभी अपना इष्ट लाभ कर प्रसन्न हो जायग।

सुवर्णशिखर युक्त वेंकटाचल अप्राकृतिक होता हुआ भी कलियुग म पर प्राकृत पर्वत के समान ही रहेगा। सर्वात्मक परमात्मा श्रीवेंकटश २ पर अन्य जन्मो मे प्रवेश किये हुए लोगो को भी भक्ति होगी। भक्तो को

भगवान पर दूसरों की भी भक्ति उत्पन्न होगी। एहिक धन धान्यादि दृष्ट फल के लिये भगवान का भजन करनेवालों को श्रीवेंकटेश भगवान एहिक फल देते हुए कलियुग में विचित्र रूप से विहार करेंगे। अतएव श्रीवेंकटेशजी की सेवा भूषण के सदृश है। इसलिये कलियुग के दोषों से घिरे हुए पापकर्मी मनुष्यों के लिये पृथ्वी पर श्रीवेंकटेश भगवान को छोड़कर दूसरा आश्रय नहीं है –

वेंकटेशसमो देवो नास्ति नास्ति महीतले।
स्वामिपुष्करिणीतीर्थसमं नास्ति न चास्ति हि ॥'

तथा स्वामिपुष्करिणी के समान कोई तीर्थ नहीं है। भगवान श्रीवेंकटेश कलियुग में नित्य द्रव्य के उपार्जनपरायण ही होंगे। सर्वदा सभी कामनाओं के पूर्ण होने पर भी लोकानुग्रह के लिये 'तुम्हें सम्प्रति इतना द्रव्य मुझको देना चाहिये तब मैं तुम्हारा अभीष्ट अवश्य दूँगा' – ऐसा बोलते और सभी मनुष्यों के साथ क्रीडा करते हुए भगवान वेंकटेश कलियुग में रहेंगे। (वराह पुराण ५८ अध्याय)

## २७ सनकसनन्दनतीर्थमाहात्म्यम्।

पापनाशक तीर्थ से आधे कोस उत्तर में परमपावन सनकसनन्दन नामक पुण्यतीर्थ है। अगहन मास (मार्गशीर्ष) के शुक्लपक्ष में द्वादशी को अरुणोदय के समय दृढ मन होकर स्वामिपुष्करिणी तीर्थ में स्नान कर त्रयोदशी से आरंभ कर सनकसनन्दन तीर्थ में स्नान करके वेंकटाद्रिपति भगवान के अष्टाक्षर महामंत्र का प्रतिदिन जप करने से तुरन्त ही सिद्धि होगी।

## २८ कायरसायनतीर्थमाहात्म्यम्।

सनकसनन्दन तीर्थ के समीप कायरसायन तीर्थ है। उसका जल पान करने से तत्क्षण देह भी शुद्ध हो जाती है। यह तीर्थ पत्थर की चट्टान से छिपा हुआ है। पुण्यात्मा महात्माओं को ही वह दर्शन देता है। (वराह पु० ६० अध्याय)

पुण्यं पवित्रमायुष्यं माहात्म्यमिदमुत्तमम्।
यः पठेत्प्रयतो भक्त्या शृणुयाद्वा लिखेदपि।
सर्वान्कामानवाप्नोति सम्प्राप्नोति च मंगलम् ॥

परमपवित्र, पुण्यकारक तथा आयु – वर्द्धक इस परमोत्तम माहात्म्य को जो भक्ति भाव से पढता, सुनता अथवा लिखता है, वह सब कामनाएं तथा परममंगल प्राप्त करता है। (वराहपुराण ६१ अध्याय)

प्रथमाश्वास समाप्त।

---

श्री श्रीनिवासपरब्रह्मणे नम ।

# श्रीवेङ्कटाचलमाहात्म्यम् ।

द्वितीयाश्वास ।

## १. वेङ्कटाद्रिमाहात्म्यम् ।

देवता ऋषि तथा योगी वेकटाद्रि को परमात्मालय कहते ह । इसे कृतयुग म अजनाद्रि त्रता मे नारायणाद्रि द्वापर में सिहाद्रि एव कलियग म वेकटाद्रि कहा करते ह । यह वकटाद्रि सात योजन विस्तीण और एक याजन ऊचा हे । जो भक्ति भाव से हजारो योजन दूर किसी दसरे द्वीप म रहकर भी उस दिशा को लक्ष्यकर इस पवत को प्रणाम करता हे वह सब पापो से मक्त होकर विष्णलोक म चला जाता हे ।

## २ कुमारधारातीर्थमाहात्म्यम् ।

इस पवत पर कुमारधारिका नामक लोकपावन तथा परम पवित्र सरोवर ह । जो कोई कुभ मास के रविवार के दिन माघकी पौणमासी की महा पुण्यतिथि म मखानक्षत्र युक्त होने पर मध्याह्न काल म स्नान करता हे वह गगादि सव तीर्थो म नियमबद्ध होकर बारह वष तक स्नान करन का सत्फल पाता है । उस तीथ म यथाशक्ति दक्षिणा के साथ अन्नदान जो कोई करता हे उसे भी उपयुक्त फल मिलता हे ।

## ३. तुम्बुरुतीर्थमाहात्म्यम् ।

जो मनष्य मीनस्थ सूय की पौणमासी तिथि म उत्तरफलगनी नक्षत्र होने पर चतुथ काल म इस तुम्बरु तीथ म स्नान करेगा वह पुन गभ से उत्पन्न नही होगा ।

## ४ आकाशगगामाहात्म्यम् ।

मषराशिस्थ सूय का चित्ता नक्षत्र से योग होने पर पुण्य पूर्णिमा तिथि के प्रात काल मे इस आकाशगगा नामक सरिता म स्नान करने से मनुष्य मोक्ष पाता हे ।

## ५ पाण्डवतीर्थमाहात्म्यम् ।

वशाख मास द्वादशी तिथि रविवार भौमसमन्वित शक्ल या कृष्ण पक्ष म इस पाण्डवतीथ म जो मनुष्य स्नान करेगा वह इस लोक म कभी दुःख न पावेगा तथा परलोक म भी परम सुख लाभ करेगा ।

## ६ पापनाशनतीर्थमाहात्म्यम् ।

पापनाशन तीथ म जो मनुष्य पुष्य अथवा हस्त नक्षत्र युक्त पौष मास के शक्ल अथवा कृष्ण पक्ष के सप्तमी रविवार को नियम बद्ध होकर स्नान करता हे वह पुरुषश्रेष्ठ करोडो ज म में किये हुए पापो से मुक्त हो जाता हे ।

## ७ देवीतीर्थमाहात्म्यम् ।

श्रीनिवास के देवालय के वायव्य कोण मे गिरिशिखर के गह्वर मे अतिरहस्यमय देवीतीथ हे । गुरुवार के दिन पुष्य के यतीत हो जाने पर अथवा सोमवार को श्रवण नक्षत्र पडन पर जो कोई उक्त तीथ म स्नान करता हे उसका ज्ञान अथवा अज्ञान स किया हुआ पाप कट जाता हे पुण्य की अत्यन्त वृद्धि भी होती हे तथा पुत्र पौत्र सबा स परिपूण होकर दीघ आयु पाता है ओर अन्त म स्वग लोक पाता हे । उस दिन अन्नदान करनवाला जीवन भर अन्न का अखण्ड रूप स दान करने का फल पाता । (वराह पुराण १ अध्याय)

## *[1] ८ आकाशराजा का जन्मवृत्तान्त ।

राजा विक्रमाक का स्वगवास हो जाने पर बहुत काल पयन्त सोमवशोदभत मित्रवर्मा नामक महा भाग्यवान महारथी राजा तुण्डीर मण्डल के नारायण पुर में राज करता था । उस धर्मात्मा राजा के धम स भूलोक का शासन करते समय पथ्वी मण्डल सव सस्य सम्पन्न हुई थी । उसकी सभी प्रजा धार्मिक एव ईति या याधिरहित रहती थी । पाण्डच कन्या मनोरमा देवी उसकी पत्नी थी । उसस आकाश नामक पुत्र की उत्पत्ति हुई । इस आकाश कुमार की स्त्री शकवशजा धरणी देवी थी । नपोत्तम राजा मित्रवर्मा इसी आकाशकुमार पर राज्य भार देकर परम पुण्य वेंकटाद्रि के तपोवन में बुढापा आने पर तप के निमित्त चले गय ।

[1] यहा से इस पुराण म सक्षिप्त रूप म कथित यह विषय भविष्योत्तर पुराण म विस्तार से कहा गया ह ।

## ९ पद्मावती की उत्पत्ति का वृत्तान्त।

आकाशराजा यज्ञार्थ आरणी नदी के किनारे की भूमि को सोन के हल जोनकर बीज बो रहे थ कि राजा को भूमि से आविर्भूत सवलक्षण सम्प तपाये हुए सोने की बनी हुई पुतली के समान शोभित तथा कमलरूप शय्या प सोई हुई एक परम मनोहर कन्या दीख पडी। उस लडकी को आश्चर्यान्वित ह देख तथा लाकर ' यह लडकी मेरी ही हे " – ऐसा बार बार कहते हुए मन्त्रि के साथ राजा आनन्दित हुए। तब आकाशवाणी न कहा कि " हे राजन सत्य ही यह आपकी पुत्री है अतएव आप इस सुलोचना का पालन कीजिये ' तदनन्तर प्रसन्न मन होकर राजा न अपन महल म प्रवेश किया और अपनी स्त्री धरणीदेवी को बलाकर कहा कि द न स दी हुई प वी तल स उत्पन्न मेरी इ कन्या को देखो। हम दोनो अपुत्रा की यही पुत्री होगी, ' एसा कहकर आका राजा ने परम प्रीति स उस धरणीदेवी के हाथो म द दिया। पद्म स उत्पन्न हो क कारण पद्मिनी नाम रखा गया।

## १० वसुदान का जन्मवृत्तान्त।

आकाशराजा की पत्नी धरणीदेवी न पद्मावती को लेकर अन्त पुर प्रवेश किया। पश्चात उसने गभ धारण किया। दसवे मास म धरणीदेवी अत्यन्त शभ महूत म पाचो शभ ग्रहो के उच्च स्थान म बठन पर मेष व सक्रान्ति म पुत्र रत्न प्रसव किया। तब समीर मन्द मन्द चला। पवित्र ग्यारह दिन जातकर्मादि क्रिया कर राजा ने उस बालक का वसुदान नामकरण कि वह मनोहर बालक वसुदान दिनो दिन शुक्ल पक्ष के चन्द्रमा के समान बढ लगा। परम विनीत वह ब्रह्मवेत्ता गुरुओ से उपनीत हुआ। पिता से उस अस्त्रा तथा शस्त्रो को मन्त्रपूवक सीख लिया। उस परम बलवान पुत्र के कार वह राजा शत्रुओ स दुराधष तथा दुर्निरीक्ष्य हो गये। (वराह पुराण ३ अध्याय

## ११ नारदमुनि का पद्मावती से सामुद्रिक लक्षण – कहना।

रूपयौवन सम्पन्ना सखिगणो से घिरी हुई बगीचे म विहार करती हु पद्मिनी के पास एकदिन अकस्मात महर्षिसत्तम नारदजी आ गय और वनलक्ष्मी समान सुन्दर उसको देखकर आश्चय से यह बोले – ' तुम कौन हो ? किसका पु त्री ? हे भीरु ! अपना हाथ मुझको दिखाओ । तब पद्मावती न अपन विषय मुनि से कहा कि – म आकाशराजा की कन्या हू । मेरा हाथ देखकर मे लक्षणो को कहिए" । नारदजी न उसका हाथ देखकर कहा कि " तुम क्षीरसा

ात्र साक्षात लक्ष्मी के समान दीखती हो । तुम तो विष्णु के योग्य पत्नी जान ी हो । लोकत्रयश्वर लक्ष्मीपति तुम्हारे पति होगे" । ऐसा कहकर तथा उससे त हो नारदजी अ तर्धान ह। गये ।

## १२ पद्मावती का सखियो के साथ फुलवारी मे जाना ।

सखिया पद्मिनी से बोली कि हम सब फुलवारी मे नाय जो वसन्त के आने त्यन्त रमणीय दीख पडती है । वे सब पद्मावती के साथ उद्यान मे जा फूल रही थी कि सबोन दो श्वेत और उज्ज्वल दातवाले, गण्डस्थल से उत्पन्न ारायक्त, हथिन यथ समेत सूण्ड द्वारा कुल्ला पुचकारते हुए किसी गजेन्द्र को आर देखकर उद्विग्न हृदय हो वे सभी नरपति के निकट चली गईं ।

## १३ मृगयार्थ पुष्पाटिका मे श्रीनिवास का आगमन ।

इसी समय कानो तक फले हुए कमलनयन वाले सुन्दर पतला पीताम्बर , पद्मराग मणि के चमकील सुन्दर कुण्डलवाले, रत्न जटित सुवर्ण की पली ी कमर म लपट सोने के यज्ञोपवीत से मनोहर एक घ वेशवाले कामदेव के न सुन्दर श्यामवणवाले एक पुरुष को शरत – कालीन निष्कलक चन्द्रमा के र उज्ज्वल ऊचेघोड पर आरूढ होकर एक मग (भडिया) का तेजी से पीछा जाते हुए उन्हान देखा । घोड पर चढ हुए उस पुरुष का देखकर गजन्द्र ने । नवाया ओर सूण्ड उठाकर चिघाडता हुआ लोट कर वनमें चला गया । फिर इसवार उन फूल तोडनवालियो के निकट पहुचकर बाले कि 'हे कन्याओ ! क्या कोई मग आया है ? आप लोगो न उसे देखा हो तो मझसे कहिय ।' उन कन्याओ न जवाब दिया कि 'हम लोगो न कई मग कभी नही देखा । । धनषधारी हो आप हम लोगो के वन म किसलिय आये ह । यहा पर वाले सभी मग अवध्य ह । आकाशराजा के अधीन म सुरक्षित इस वन मे चले जाइय" । उनके एस वचन सुनकर वे घोडे से उतर गय ओर बाले – प सब कौन ह ? ओर यह सवाग सुन्दर कन्या कौन है । यह मुझे सुनाइय । सुनकर म अपन निवास स्थान पवत पर चला जाऊगा ।' उनके ऐसे वचन र पद्मावती की प्ररणा से उसकी सखी न कहा – "पथ्वी से उत्पन्न आकाश की पुत्री तथा पद्मावती नाम से प्रसिद्ध यह हम लोगो की नायिका हे । हमें यह सुनाइए कि आप किस नामवाले तथा किसके पुत्र ह ? आपकी जाति है ? कहा आपका घर हे ? आप यहा किसलिये आय ह ? एसा पछन पर ास यक्त मख वाले वे उनसे बोले – "हम लोगो का सूयवश बताया जाता मेरे नाम अनत और पवित्र ह रग तथा नाम दोनो से मझ कष्ण कहते ह ।

मरा चक्र वेद – ब्राह्मणो के द्वषियाँ तथा देवताआ के शत्रुओ के लिये महाभय है । मेरे शख की ध्वनि सुनकर वरीगण मोहित हो जाते ह । मेरे धनष के सम देवताआ का भी धनष नही है । मझ वेंकटाचल निवासी को वीरो के स्व कहत ह । म उस पवत स अपन निषाद अनचरो के साथ शिकार के लिय लोगा के वन म आया हू । मझस ही पीछा किया हुआ कोई मग वायवेग गायब हो गया । उसको खोज करते करते यहा आकर इस सु दरी को देख इसपर मेरा प्रम हो गया । क्या यह राजपुत्री मझ प्राप्त हो सकेगी ? वचनो को सुनकर सभी क्रोधित हो उसस पुन बोली – आकाशराजा तुम देखकर कठिन बन्धन म बा धकर जबतक नही ले जाता ह उसके पहले ही अपने घर शीघ्र चले जाआ । उनस इस तरह डराया जाकर वे अपन घ ड चढकर सभी अनुचरो सहित शीघ्र ही पवत पर चले गय ।

(वराह पुराण ४ अध्या

## १४ पद्मावती से श्रीनिवास के परिणय के कारण।

अपन दिव्यालय पर पहुच, अनगामियो को विश्राम करन के लिय करके मक्तागह में प्रविष्ट होकर नवरत्नमय पलग पर लेटकर पद्मावती ध्यान करते करते श्रीनिवास अत्यन्त मोहित हो गय । इतन मे सखी श्री व मालिका अनेक प्रकार के अन्न उत्तम व्यजन और अपूप आदि तयार कर सखि समेत श्रीनिवास के पास पहुची । उसने उन्ह भक्ति भाव से प्रणाम किय पीछे श्रीनिवास को रत्नभूषित शय्या पर आख बन्द किय हुए कुछ सोचते देखा । उसन उनस प्राथना की कि ' हे देवदेवेश ! हे पुरुषोत्तम ! ! उ परमान्नादि तयार ह । उन्ह खाकर मुझपर अनग्रह कीजिए । क्यो आत समान सोय हुए ह ? आप सबका दु ख दर करनवाले तो ठहरे । शिकार के घूमते समय वन म आपने क्या देखा ? आपकी अवस्था कामात के समान बी है । देवकन्या, मनष्यकन्या या नागकन्या कौन देखी गई है ? आप क्या अ सखी मझस उस चित्तहारिणी कन्या के बारे म नहीं कह सकते ? ' उसके व को सुनकर श्रीनिवास जोर स निश्वास लेन लगे और चप रहे । पुन व मालिका न कहा – आपके भी मन को हरण करनवाली वह कन्या कौन है तब श्रीनिवास बोले – ' म कहता हू, श्रद्धा स सुना ।

प्राचीन काल त्रतायग मे म ने जब रावण को मारा था उस र वेदवता कन्या न लक्ष्मी का सहायता की थी । वह लक्ष्मी जनक महाराज भूमि स सीता रूप म उत्पन्न हुई । पचवटी वन म मारीच को मारन के मेरे चले जान पर सीता स प्ररित हो मेरे भाई लक्ष्मण भी मेरे ही पीछे

ये । इसी बीच हम दोनो की अनपस्थिति म सीता को हरन के लिय कपट
रक्षक के रूप मे राक्षसन्द्र रावण आ पहुचा । अग्निहोत्र न रावण के उस प्रकार
उद्यम को समझ सीता को पाताल म लाकर स्वाहा म निवेश करवा कर
सो राक्षस (रावण) स पहले ही छूयी गई अग्नि मे प्रविष्ट सुन्दरी वेदवता को
ता के समान रूप बना रावण का महार करन के लिय वही छोड दिया । वही
वण स हरी जाकर लका म रखी गई और रावण क मारे जान पर पी: उसी
अग्निप्रवेश किया । अग्निद्वारा स्वाहा (ज्वाला) म रक्षिता लक्ष्मी अथवा
री जानकी को मेरे हाथो म सोपकर मुझ स अग्निदव न कहा कि — हे
व ! यह सीता का प्रिय करनवाली वदवती है । सीता क लिय राक्षस
री म उस राक्षस रावण स बदी बनाई जाकर वहा रखी गई थी ।
लिय लक्ष्मी के साथ आप इसका वरदान स प्रसन्न कर । ' इस वचन का
नकर सुन्दरी सीता न मुझ स कहा कि हे विभो ! नित्य मन प्रसन्नता न ावाली
न्वती यही हे । इसलिय इस भाग्यवती को भी वर लेव ।

तब म न यो कहा — हे देवी ! एसा ही होगा अट्ठाईसव कलियुग म ।
तक यह देवताओ स पूजित होकर ब्रह्मलोक म निवास करें । पीछ यह भू
त्री होकर आकाशराजा की राज पुत्री होगी । लक्ष्मी तथा म दोनो ने इस
न्दरी को पहले ही वरदान दिया था । आज वही वेदवती नारायणपुर म पथ्वी
ल स उत्पन्न हुई हे । अपन समान रूपवाली सखियो क साथ वन म फलो को
नते समय उस शिकार क लिय घूमते समय म न देखा । उसक रूप सौन्दय का
गन मझस नहीं हो सकता । उस प्राप्त किये बिना प्राण स्थिर नही हो पाते ।
म नारायणपुर जाकर उस कन्या को देखो तो उसक रूप सौन्दय से जानोगी कि
ह मेरे योग्य हे या नही । "

श्रीनिवास क वचन सुनकर पुन श्री वकुलमालिका बोली कि 'म अभी
पकी आज्ञा से उसक पास जाती हू । ' वह नारायणपुर की ओर जाते जाते
स्ते में अगस्त्याश्रम म पद्मावती की सखियो से मिला ।

(वराह पुराण ५ अध्याय)

## १५ वकुलमालिका से पद्मावती सखियो के द्वारा पद्मावती वृत्तान्त कथन ।

वकुलमालिका न उनस पूछा कि 'आप कौन ह ? कहाँ से आयी ह ?
स काय पर यहा आयी ह ? उन्होन इस प्रकार उत्तर दिया — हम सब
क्रवर्ती आकाशराजा की अन्तःपुरवासिनी तथा उनकी पुत्री पद्मावती की

सखियाँ हैं। हम अपनी राजपुत्री के साथ फुलवारी में जाकर पुष्पचयन कर रही थीं कि हमने इन्द्रनीलमणि के समान श्यामल, मन्द मन्द मुसकान-युक्त मुखवाले, सुन्दर लम्बी तथा मोटी दो भुजावाले, शुद्ध पीताम्बरधारी, सोने के मुकुट धारण किये हुए विजयाठ आदि से विभूषित एक दिव्य पुरुष को देखा। पद्मावती ने उस पुरुष को देख विस्मित होकर अपनी सखियों से "देखो, देखो" ऐसा कहा। हम लोगों के विस्मय-भाव से देखते ही देखते वह शीघ्र अन्तर्धान होगये और हमारी सखी पद्मावती मूर्छित होगयी और पीछे हम लोगों ने उसे प्रसाद में लाकर आश्वासित किया।

उसके स्वस्थ होने के पश्चात आकाशराजा ने ज्योतिषी से पूछा कि मेरी पुत्री के ग्रहचारादि फल बताइये। वह ज्योतिषी इस प्रकार बोला कि "हे नृपोत्तम! तुम्हारी पुत्री के सभी ग्रह अब अनुकूल ही हैं। किन्तु नित्य के ग्रहफल कुछ कुछ प्रतिकूल है। फिर भी शीघ्र ही स्वास्थ्यलाभ होगा। कोई उत्तम पुरुष तुम्हारी पुत्री के पास आया था। उसी को देखकर यह राजपुत्री मूर्च्छित होगई लेकिन अन्त में उसी का सहयोग प्राप्त करेगी। उसी पुरुष से भेजी हुई कोई कन्या आवेगी और वह जो कुछ बात कहेगी वह सब तुम्हें हितकारक होंगी। उसके कहे अनुसार करो। मैं तुम्हारी पुत्री के लिये एक सुखोत्पादक बात कहता हूँ। उसका आचरण करो। अगस्त्य-लिंग का ब्राह्मणों द्वारा अभिषेकादि कराओ।" यह कहकर वह दैवज्ञ अपना घर चला गया। तब आकाशराजा ने ब्राह्मणों को बुलाकर कहा कि "हे ब्राह्मणों! आप लोग देवमन्दिर में जाकर शंकर का महाभिषेक मंत्रपूर्वक करें। अभिषेक के सभी-संभारों का सम्पादन कर ले जाइये।" राजा की आज्ञा से हम सभी यहाँ देवालय में आयी हैं। इस प्रकार अपना सारा वृत्तान्त कहकर पद्मावती की सखियों ने वकुलमालिका से पूछा कि "हे सुन्दरी! तुम कौन हो? तुम कहाँ से आयी हो? और क्यों आयी हो?" वकुलमालिका ने प्रसन्न होकर इस प्रकार मधुर वचन कहा कि "मैं वेंकटाद्रि से आयी। मेरा नाम वकुलमालिका है। धरणीदेवी को देखने की इच्छा से आयी। क्या मैं उन्हें राज भवन में देख सकूँ?" यह सुनकर वे कन्यायें बोलीं कि "हमारे साथ आकर तुम राज भवन में धरणीदेवी को देख सकोगी"। उनके ऐसा कहने पर वह उनके साथ राज मन्दिर में आयी।

## १६. धरणीदेवी के प्रश्नों का पुलिन्दिनी के द्वारा उत्तर।

उस समय धरणीदेवी एक पुलिन्दिनी से बातें कर रही थी जो भूत तथा भविष्य की सब बातें सत्य सत्य कहने में समर्थ थी। धरणीदेवी ने पुलिन्दिनी से पूछा कि "मेरी पुत्री पद्मावती का भविष्य फल बताओ। पुलिन्द स्त्री ने कहा

कि 'म सच कहती हू । सुनिय आपकी सुन्दरी पुत्री के शरीर को सुखा देन का कारण एक पुरुष दशन द्वारा प्राप्त हुआ हे । उस पुरुष को न देखन स यह पुत्री कामदेव क बाणो स पीडित तथा शरीरताप से जल रही है । वह पुरुष तो देवाधिदेव ह और स्वय वकुण्ठ से आय हुए ह । श्रीवकटपवत क शिखर पर स्वामिपुष्करिणी क तीर पर कामरूपी हो श्रीलक्ष्मी के साथ वनो म रमापति विहार कर रहे ह । उन्होन ही घोड पर सवार हो दूसरे दूसरे जगलो म विचरते हुए, आपके उपवन मे आकर आपकी पुत्री को देखा । सुन्दरता में लक्ष्मी के समान इसे देखकर वह स्वय कामवश होगय ।

वह अपनी सखी को आपके पास भजेंग । यह पुत्री उनको पाकर रमादेवी ही की तरह अनन्तकाल तक सुख से रहेगी । धरणीदेवी ने उस पुलिन्द स्त्री को पुरस्कार दे बिदा किया और अन्त पुर म अपनी दामतुरा पुत्री पद्मावती जो निज सखियो से परिवत्त थी, के पास गई । उसन पूछा कि बेटी! तुम्हे क्या चाहिय? कौनसा पदाथ तुमको प्रिय है?"

## १७ पद्मावती का अपनी इच्छा माता से निवेदन करना ।

पद्मावती न इस प्रकार कहा– 'हे माता! जो ससार में आखो के प्यारे एव सज्जनो को भी प्रिय ह, जिसे देखन की इच्छा ब्रह्मादि देवो को भी है, जो महान एव सवव्यापी ह, जो देवताओ क भी देवता और भक्तो को ही प्राप्य है उन्ही परमपुरुष विष्णु को म प्यार करती हू । उनमें मेरा मन लग गया है । म दूसरे की कामना नही करती । म श्यामल विष्ण का ही स्मरण करती हू । उन्हीं से म जीऊगी अत उनसे मेरे मिलन का उपाय करो । यह सुनकर धरणीदेवी सोचन लगी कि विष्णु भगवान किस प्रकार इसपर प्रसन्न हो सकते ह । इसी समय अगस्त्यलिंग का अभिषक करने के लिये गये हुए ब्राह्मण पद्मावती की सखियो तथा वकुलमालिका को साथ लेकर आय । ब्राह्मणो को सुन्दर सुन्दर भोजनादि से सतुष्ट कर वस्त्रादि अलकारो के साथ पूरी पूरी दक्षिणा दे, वाछित अभिलाषा की सिद्धि होन का आशीष पुत्री को दिलवाकर उन्हे बिदा किया । (वराह पु० ६ अध्याय)

## १८ धरणीदेवी से वकुलादवी के द्वारा श्रीनिवास वृत्तान्त कथन ।

विप्रो के चले जान के बाद धरणीदेवी ने उन कन्याओ से पूछा– हे कन्याओ! यह तुम लोगो के साथ आयी हुई कौन हे? कहा से और किसलिय यहा आई हे?" कन्याए बोली–' यह आपके पास ही कार्याथ आयी है । देवालय में श्रीशिवजी के निकट ही इनका साथ हुआ । यह पूछन पर बोली कि आपको ही देखन आयी हू । "क्या मझसे राज गृह म प्रधान महिषी देखी जा सकती है"? ऐसा पूछन पर हम लोगो न कहा कि ' हमारे साथ चलिये । हमलोग धरणीदेवी

की दासिया हू और रा । गृह में ही जायगी । ऐसा कहने पर यह हमारे साथ सा आयी । अब आप ही से य पूछी जाय कि यहा आपका आगमन किसलिय हुआ है । उनकी बात सुनकर वकुलमालिका से धरणीदेवी ने पूछा 'हे देवी ! आ कहा से आयी ह ? आपका मझसे कौन काम है ? मैं आपके आगमन के प्रयोज को अवश्य करूंगी । धरणीदेवी को वकुलमालिका ने प्रत्युत्तर दिया – " मैं वकटा स आयी हूँ नाम वकुलमालिका है । हमारे स्वामी श्री नारायण भगवान वेकटा पर है । किसी समय उज्ज्वल घोडे पर चढकर शिकार खेलने को वेकटाद्रि समीप से जाते हुए एक उपवन में फूलो को तोडने वाली रूपसम्पन्न कन्याओ व उसने देखा जिनके बीच में अत्यन्त मनोहर, लक्ष्मी जी के समान एक सुन्दरी व भी देखा और उसी में असक्त हो गये । उसका ग्रहण करने की इच्छा से उस पुरुष उनसे पूछा कि यह किसकी कन्या है ? उन्होंने कहा कि यह आकाशराजा की कन्या है उनके इस वचन को सुनकर हमारे स्वामी परम वेग से घोडे पर चढ़कर देवालय शीघ्र चले आये । फिर उन्होंने मुझे बुलाकर आज्ञा दी कि हे वकुलमालिके आकाशराजा की नगरी में जा अन्त पुर में प्रवेश कर उस राजा की प्रधान महिष धरणीदेवी का पास कुशलादि पूछकर उनकी – परम सुन्दरी पुत्री पद्मावती व याचना मेरे लिये करो । मैं ऐसी आज्ञा पाकर आपके गृह में आयी हूँ । अ राजा तथा अपनी कन्या से राय लेकर यथोचित करो और मुझको उत्तर दो । "

## १९ श्रीनिवास के साथ पद्मावती के परिणय का निश्चय होना ।

धरणीदेवी ने आकाशराजा तथा पद्मावती को बुलाकर उन्हे वकुलमालिक की बाते सुनायी । आकाशराजा ने प्रसन्न होकर कहा – 'यह कन्या अयोनिज एव दिव्या है । वर वेकटाद्रि निवासी देवादिदेव है । आज ही मेरा मनोरथ पूर हुआ है । राजा ने स्वर्गलोक से बृहस्पति जी को बुलवाया और उनके आने प उनसे कहा कि श्रीनिवास को देकर पद्मावती का विवाह करने का निश्चय किया कन्या का जन्म नक्षत्र मृगशिरा है और श्रीनिवास का तो श्रवण है । अब आप इ दोनों के योग विचार कर शुभमुहूर्त निश्चित कीजिये । यह सुनकर बृहस्पतिज बोले – 'उनको उत्तर फल्गुनी नक्षत्र सभी तरह से शुभप्रद है । अत वैशाख महीने के उत्तरफल्गुनी नक्षत्र में उनका विवाह विधिपूर्वक कर देवे । " त आकाशराजा ने वकुलादेवी से कहा कि हे शुभे ! भगवान के आलय को तु चली जाओ । वैशाख मास में उत्तर फल्गुनी नक्षत्र होने पर विवाह होगा वैवाहिक प्रयत्न सब कर आपलोग आ जाये । " पीछे पद्मावती के परम प्रि महर्षि शुक को वकुलादेवी के साथ भेजकर इन्द्रादि देवताओ को बुलाने के लि वायु को और नगरालंकार करने के लिये विश्वकर्मा को नियुक्त किया ।

तब वकुलमालिका शकमहर्षि के साथ श्रीवेंकटाद्रि पहुच कर श्रीनिवास के आलय के अ न्र गई। लक्ष्मीजी के साथ रत्न पीठ पर बठ हुए श्रीनिवास को देख वह प्रणाम कर बोली – 'हे विभो! वहा का काम कर लिया। मागलिक वार्ता कहन के लिय श्रीशकजी आय ह। तब शुकजा ने प्रणाम कर उनसे कहा कि पथ्वीसुता पद्मावती आपके प्रति बोली हे कि म आप ही का नाम सदा जपती हू ओर आपकी ही सौम्यमूर्ति का सदा ध्यान व स्मरण करती हू। आपके चिह्नो को ही भुजादि शरीर पर धारण करती हू। आपके भक्तो को म सदा पूजती हू। यह सब म अपन पिताजी की अनमति से किया करती हू। मेरे ऊपर अनुग्रह कर मझ स्वीकार करे।' इस प्रकार प्रिय वचन शक से सुनकर भगवान बोले – 'हे शके! तुम जाओ और उससे कहो कि भगवान ने एसा कहा है कि मागलिक विवाह तुमसे करने को म प्रसन्नभाव से देवताओ के साथ आऊँगा"। यह कहकर अपनी वनमालिका पद्मावती के लिये शकजी के हाथ मे देकर उन्हे भजा। शकजी ने भगवान की दी हुई वह मालिका पद्मावती को दे प्रणाम कर भगवान के शुभवचन कहे। उस मालिका को लेकर पद्मावती न अपने सिर पर धर लिया और भगवान के आगमन की प्रतीक्षा करती रही। आकाशराजा न भी आनदित होकर चन्द्रमा को सादर बुलाकर कहा कि "विवाह में विष्णु भगवान के नवेद्य के योग्य विविध रसयुक्त परमान्न बनाइय"। इस प्रकार सभी सामग्रियो का आयोजन कर भगवान के आगमन की प्रतीक्षा में पुत्री को अलकारो से सुशोभित कर धरणीदेवी के साथ आकाशराजा सभा में बठ। (वराह पु० ७ अध्याय)

## २० श्रीनिवास का अलकृत होकर विवाह के निमित्त वियद्राजपुर को जाना।

देवादिदेव भगवान श्रीनिवास ने लक्ष्मीजी को बलाकर कहा कि 'विवाह के लिय क्या करना चाहिये, कहो। अपनी सखियो को आज्ञा देकर सब कुछ कराओ"। लक्ष्मीजी की आज्ञा पाकर उसकी सखिया श्रीनिवास को अलकृत करने लगीं। सुवण – कलशो में भरकर हाथियो से लाये गये आकाश गगादि तीर्थों के जल से लक्ष्मी ने भगवान को स्नान कराया। केशो को सुगधित धूपा से सुखाया। भगवान के अगो में सोने के रगवाले गध द्रव्यो का लेपन लगाया। पीली कमरधरी यक्त पीताम्बर कमर में पहनाया। इन्द्राणी ने छत्र दिया। मकुट आदि विभषणो से भूषित किया। सरस्वती और गौरी न चामर दिया और विजया तथा जयाने पखे दिये। पीछे लक्ष्मीजी के साथ गरुड पर सवार होकर ब्रह्मा, शकर, वरुण यम, इन्द्र कुबेर, आदि से सेवित हो, वसिष्ठादि मुनियो, सनकादियोगीन्द्रो से अनगामी होकर श्रीस्वामि ने आकाशराजा के नगर नारायणपुर का प्रस्थान किया। उस समय भगवान के सामने गधवपति गाने लगे, अप्सराए नाचने लगी तथा

दवदु दुभिया बजन लगी । इस प्रकार देवतागणो, विष्वक्सेनादि पाषदो तथा पर बठी हुई बकुलमालिकादि सखियो से समन्वित होकर श्री भगवान आकाशरा को सुन्दर अलकृत नगरी म पहुचे ।

## ४१ पद्मावती - परिणय

श्रीनिवास क शुभागमन का समाचार सुनकर आकाशराजा एरावत हा पर पद्मावती को बिठा पुरी की प्रदक्षिणा कराकर गोपुर द्वार पर क या के स आय और ब धवा धओ के साथ भगवान की प्रतीक्षा करते हुए ठहर गय श्रीनिवास के आन पर आकाशराजा ने वर वधू को निकट खडा किया । भगवान न अपन गले में पडी तथा उत्तम फूलो की माला का अपन हाथो निकालकर श्री पद्मावतीदेवी के गले म डाल दिया । पद्मावती न भी अप मल्लिका माला को उनके गले म समर्पित किया । इस प्रकार उन दोनो न त बार माला – विनिमय करके वाहनो से उतर कर थाडी देर तक पीढे पर बठव पीछ विवाह मण्डप में प्रवेश किया । वहा ब्रह्माजी ने जव के अकुरापण से मागलि सूत्र व धनादि यक्त लाजहोम पयन्त दोनो की ववाहिक अ या य क्रियाय यथोक्तरी से परिसमाप्त करायी । चौथ दिन विवाह – काय सम्पूण करक आकाशराजा अनज्ञा लेकर श्रीब्रह्माजी न देवियो क साथ भगवान को गरुडपर चढाकर वि दुदुभियो के घोषो समेत वषभाचल पहुचान क बाद आप दवताओ के साथ प्रस्था किया । तब आकाशराजा न पद्मावतीदेवी को अनको सुवण – पात्र हजा दूध क घड दिय फल, शक्कर से भरे घड सुवण – मणि यत रेशम के वस हजारो दास दासिया सकडो गौए कई वण के हजारो घोड सकडो हाथी नर गीत जानन वाली स्त्रियो के चार हजार के समूह को प्रसन्नता के लिय दहे म दिया ।

इन सब चीजा का दखकर श्रीनिवास अत्यन्त प्रसन्न हुए और अपने श्वसु श्री आकाशराजा से बोले – ' हे राजन ! आप जा कुछ चाहे वह वर माग ले तब आकाशराजा न कहा कि आपकी इस प्रकार धम से सेवा हो और मेरा म आपके चरण – कमलो म सवदा लगा रह तथा आपम हमारी भक्ति होवे श्रीनिवास न आकाशराजा को ऐसा ही होन का वरदान देकर यथोचित सम्मानि कर तथा ब्रह्मादि सभी देवताओ का सम्मान कर प्रसन्न भाव से सबको अपन अप स्थानो म जान के लिय बिदा किया । उन सब के चले जान के बाद श्री लक्ष्मीज तथा भूमि – कन्या पद्मावतीजी के साथ स्वामिपुष्करिणी के तट पर विहार कर हुए भगवान अपन विद्यालय में पूजित होते हुए विराजमान ह ।

(वराह पु० ४ अध्याय

## २२ कलियुग म श्रीनिवास के दर्शन करने वालों का वृत्तान्त ।

इस पुण्य पवत पर वसु नाम का निषाद श्यामाक वन का सरक्षण करता हुआ श्रीनिवास की भक्ति करता था । वह श्यामा के चावलों को पकाकर मधु से भिगोकर श्री लक्ष्मी तथा भूमि देवियों के सहित देवाधिदेव भगवान को समपण करता था । इस प्रकार भक्ति करते समय उसकी सुन्दरी स्त्री चित्रवती न वीर नामक उत्तम पुत्र को प्रसव किया । एक दिन पुत्र को 'श्यामाधान की रक्षा करो" कहकर नियक्त करके अपनी पत्नी के साथ मध का सचय कर लान की इच्छा से वह जगल में गया । वीर बालक पके श्यामा को लाकर अग्नि में रखकर, पकाकर वक्षमल में श्रीपति भगवान को समर्पित कर उस नवेद्य का खाकर सुख से बठा । उसी बीच वसु भी मध लेकर आया और श्यामा धान को खाया हुआ देखकर अपन पुत्र को डराकर खडग लाकर शीघ्र उसको मार देन के लिये हाथ उठाया । तब उसी वक्षस्थ विष्ण भगवान ने हाथ से उसके खडग को पकड लिया । किसी न खडग को पकड लिया – यह देखते – देखते उसन वक्ष को देखा । बाद शखचक्र गदायक्त एव अपन शरीर का वक्ष में छिपाय हुए भगवान को देखा और उस खडग को छोड भगवान को प्रणाम कर बोला – "हे देवदेवेश ! आप यह कसी चेष्टा कर रहे ह ' तब श्री भगवान बोले – "सुनो, तुम्हारा पुत्र मझ म भक्ति रखता है । वह मझ तुमसे भी अधिक प्रिय है । उसके लिय म सवत्र और तुम्हारे लिय तो स्वामिपुष्करिणी तट पर ही रहता हू । इस प्रकार कहकर भगवान तिरोहित हुए ।

पाण्डचदेश से रगदास नामक एक आदमी नारायण पुर में आया जो बाल्य काल से ही विष्ण भक्ति से युक्त था । वहा श्री वेकटाद्रि पर स्वयभत श्रीनिवास के रहन का समाचार पाकर वह उनकी सेवा करने के लिय उधर से चल पडा । स्वणमखी को पारकर, पद्मसरोवर में स्नान कर तथा उसके तीरपर निवास करने वाले बलराम के साथ श्रीकृष्ण भगवान को प्रणाम कर फिर धीरे धीरे शेषाद्रि पर पहुचा । वहा पापविनाशक चक्रतीथ म स्नानकर वेकटाद्रि पर चढा । फिर स्वामि पुष्करिणी म भक्तिपूवक स्नानकर उसके तट पर तरु – मूल में पूजित देवाधिदेव को प्रणाम किया । तब श्री तथा भूदेवियो के साथ श्रीनिवास शखचक्र गदाखडग से सेवित होते हुए गरुडजी के पखो की छाया में प्रत्यक्ष हुए । श्रीनिवास भगवान को इस प्रकार देखकर श्रीरगदास ने आश्चर्यान्वित होकर उन्हे साष्टाग प्रणाम किया । उसन भगवान के लिय बगीचा बनान का निश्चय किया । पुष्पसमपण ककय करन के उद्दश्य से आस – पास के घोर जगल को काटकर पत्थर की दीवार बना दी और फूलो का बगीचा बनवाया । उसम एक कुआ खोदकर उसके जलसे

सब वृक्षों को सींचकर बढाने लगा। बगीचे के फूलों को लाकर उनकी मालायें स्वयं बनाता था और विचित्र तरह से मालाएँ गूँथ कर देवादिदेव को समर्पित करता था। एक दिन उसी बगीचे के तालाब में कोई गंधर्वराज आकर गंधर्वयुवती कन्याओं के साथ स्नान तथा जलक्रीडा करने लगा। पुष्पमालाएँ लाता हुआ रंगदास जलक्रीडा करते हुए गन्धर्वों को देखकर मोहित हो वहीं खडा हो गया। जलक्रीडा के बाद वह गन्धर्वराज स्त्रियों समेत विमान में बैठकर आकाश मार्ग से चला गया। उसके चले जाने के बाद रंगदास होश में आया और उस सरोवर में स्नान करके पुनः फूलों को लेकर धीरे धीरे देवालय में पहुँचा। पूजा काल के बीत जाने पर आये हुए रंगदास को देखकर वैखानसों ने कहा – "देर से क्यों आये ?" ऐसा पूछे जाने पर लज्जा से रंगदास ने कुछ भी नहीं कहा। तब भगवान प्रत्यक्ष होकर इस प्रकार बोले – "हे रंगदास ! क्यों लज्जित होते हो ? मैं ने तुम्हारी परीक्षा लेने के विचार से तुम्हें मोहित किया। तुमने अभी तक काम को नहीं जीता है। पृथ्वीतल पर तुम भी गन्धर्वराजा के समान राजा होओगे। वहाँ मेरी भक्ति करते हुए महान भोगों को भोग कर मेरे लिये प्राकार तथा विमान बनाओगे और वहीं मैं परम प्रसन्न होकर तुमको मुक्ति प्रदान करूँगा। तुम मरण पर्यन्त यहीं मेरी सेवा करो। मेरे सकाम भक्तों की इसी प्रकार मुक्ति होती है।" यह कहकर भगवान अदृश्य हो गये।

यह सुनकर रंगदास ने भी बगीचे को उत्तम बनाया। एक शताब्द देवादिदेव की सेवा करके रंगदास स्वर्ग चला गया।

फिर सोमवंश में राजा सुवीर की पत्नी नन्दिनी के गर्भ से तोण्डमान नामक एक बालक उत्पन्न हुआ। वह पाँच वर्ष की अवस्था से विष्णु भक्त हो गया। वह शूरता वीरता एवं शीलगुण से सम्पन्न हुआ था। पाण्डयराजा की मनोहर कन्या पद्मा देवी से उसका विवाह हुआ था। पीछे वह राजा सैकडों स्वयंवरा कन्याओं के साथ स्वर्ग में इन्द्र के समान सुखों का भोग करने लगा एक दिन राजा तोण्डमान पिता से अनुमति लेकर श्री वेंकटाद्रि कें समीप ही शिकार के उद्देश्य से सपरिवार वन में गया था। वहाँ परिवार से समन्वित होकर पैदल जाते – जाते एक मद की धारा बहाते हुए हाथी को देखा। उसने उसे पकडने के उद्देश्य से उसका पीछा किया। उस हाथी का पीछा करते करते वह सुवर्णमुखी को पारकर, श्रीशुक महर्षि को देख प्रणाम करके, एक वन से दूसरे वन को चला जा रहा था। रास्ते में वाल्मीकाकार में बैठी हुई भगवती रेणुकादेवी को देखा। वह देवताओं से भी पूजित होती थी। उसे प्रणामकर तोण्डमान पश्चिम की ओर जा रहा था। वहाँ वह पंचरंग के सुग्गे को देखकर उसको पकडने की इच्छा से पीछे पीछे दौडा। वह सुग्गा 'श्रीनिवास श्रीनिवास' बोलता हुआ शीघ्र वेंकटाद्रि पर चला गया। वह

राजा भी पीछ पीछे दौडता हुआ वेकटाद्रि पर चढ गया लेकिन तोता नहीं दिखाई पडा। उस पवत पर श्यामा के वन के रक्षक को देखकर राजा तोण्डमान ने उससे पूछा कि कोई पचरग सुग्गा यहा आता हुआ तुमन देखा है ? वन चर न प्रत्युत्तर दिया कि हे राजन्द्र ! वह पचरग का सुग्गा श्रीनिवास का परम प्रिय है। श्री तथा भदेविया उसका पालन करती है। उस सुग्ग को कोई भी नहीं पकड सकता है। सारे दिन वह इसी सु दरगिरिवर पर स्वेच्छा से विहार करता हुआ सध्या समय भगवान के निकट जाकर उनके पास ही म रहता है। म उन्हा श्रीनिवास की पूजा करन जाता हू। आप मेरे आ नान तब इसी वक्ष के तले विश्राम करे और मेरे इस पुत्र के साथ यथा सुख विहार करे। राजा तोण्डमान न कहा कि श्री भगवान के दशन करन के लिये म भी तुम्हारे साथ ही आऊगा। मझ तुम श्रीनिवास भगवान को दिखला दो। उस राजा के वचन सुनकर श्यामा के चावल को मध मे मिलाकर आम के पत्ते पर रख राजा के साथ भगवान के पास गया। वे दोनो स्वामि – पुष्करिणी म स्नान कर उसके पास श्रीवक्ष के मूल में स्थित देवेश के दशनाथ गये। वहा वनचर ने राजा को भगवान के दशन कराये। राजा श्री स्वामि के दशन कर आश्चय पूण नत्रा से आन दलहरी का अनभव करते हुए हाथ जोडकर चुपचाप खडा रहा। निषाद न मध मिले हुए श्यामा के चावल का नवेद्य चढाकर उसका आधा राजा को दे ।का आधा आप खा लिया। पुन राजा निषाद के साथ श्यामाका वन म आया ओर उसकी पण कुटी म एक रात सोकर प्रात काल उठ अपनी सेना सहित नि ज नगर को चला गया। पुन देवी वन में जाकर राजा न चत्र शक्ल नवमी को भगवती की पूजा की। खीर परमान्न, पश ओ के उपहार के साथ सौ घडसुरा द्वारा देवी की आराधना की गई। देवी जी ने परम प्रसन्न हो आवेश रूप म प्रत्यक्ष होकर राजा को वर प्रदान किया कि 'हे राजन ! सुनो तुम्हारा राज्य अकटक रहेगा। तुम्हारे ही नाम से यहा राजधानी होगी। तुम मेरे निकट ही चिर – काल तक राज्य कराग। तुम पर देवादिदेव भगवान की कृपा भी होगी। इस प्रकार वर प्रदान कर देवी जी अतर्धान होगई।

## २३ पद्मसरोवर का माहात्म्य

एसा उपयवत रीति से वर पाकर राजा पुन शुकमहर्षि के पास गये। मनि जी उनसे पूजित होकर जब प्रसन्न हुए तब उन्होंने पूछा कि हे मनि जी ! पद्म नामक सरोवर का माहात्म्य मझसे कहिये। शक मनि न इस तरह बयान किया –

प्राचीन काल में दुर्वासा महर्षि के शाप से सुरलोक के अपने दि य धाम से उतरकर विष्ण भगवान के साथ कमलालयी श्री रमादेवी न इस सुवणकमलपण सरोवर पर पहुचकर दस सहस्र दि य वर्षों तक तपस्या की। पीछ इन्द्रादि देवता गण न अ य भगवान सहित श्री लक्ष्मीजी को खोजना आरभ किया। खोजते

खोजते उन्होंने इसी सरोवर के एक स्वर्ण कमल में कमलाक्ष सहित श्रीलक्ष्मी जी को देखा तथा प्रणाम कर अंजलिबद्ध हो लोकमाता की स्तुति की। उनकी स्तुति से प्रसन्न होकर रमादेवी प्रत्यक्ष होकर बोली कि अपने शत्रुओं को मारकर आप लोग अपने लोकों वा स्थानों में जायं। जो मनुष्य संसार में स्थान भ्रष्ट हो गये हैं वे मेरे इसी स्तोत्र से स्तुति कर अपने उस उस स्थान को प्राप्त करेंगे। जो इस स्तोत्र से और अखण्ड बिल्व पत्र से मेरी पूजा करेंगे वे धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष प्राप्त करेंगे। इस पद्म सर में जो कोई मनुष्य अथवा देवता मेरी स्तुति करते हुए स्नान करेंगे वे भी धन, दीर्घायु तथा विद्या से युक्त तेजस्वी पुत्रों को पा, अनेक भोगों को भोग/कर अन्त में मोक्ष को प्राप्त करेंगे। श्रीविष्णु भगवान के साथ–साथ–श्रीलक्ष्मी देवी इस तरह वरदान दे, गरुड पर सवार हो वैकुण्ठ में आ गई।
(वराह पुराण ९ अध्याय.)

श्री शुकमुनि जी राजा तोण्डमान से बोले–"यह पद्म सर सब पापों को नाश करने वाला है और संसार में कीर्तन, स्मरण एवं स्नान करने से मनुष्यों को लक्ष्मीप्रद होता है। तुम भी इसमें स्नान कर अपने पिता के पास जाओ।" राजा तोण्डमान उस पद्मसरोवर में स्नान कर अपने नगर को चला गया। तुरन्त पिता ने उसे युवराज्याभिषिक्त बनाकर, उस पुत्र में प्रजारक्षण करने की सामर्थ्य, प्रजानुरंजकता, पराक्रम एवं सुशीलता देखकर प्रसन्न हुआ। उसने अपने पुत्र को अपने पदपर स्थापित कर अभिषिक्त किया और अपनी पत्नी के साथ वन में चला गया।

राजा तोण्डमान के राज्य पालन करते समय निषाद वसु के वन में देवादिदेव श्रीभगवान वराहरूप धारण कर हर रोज पके हुए श्यामाक खा कर जाते थे। वह निषाद वराह के पैरों के चिह्न रोज देखता था. परंतु उस वराह को न देखकर धनुष धारण कर सारी रात जागता रहा। करोडों चन्द्रमा की प्रभा के समान एक तेजस्वी श्वेत वराह उसको श्यामाक वन में विचरते हुए देख पडा। उसे देख वसु ने सिंहनाद किया। उस शब्द को सुनकर वराह उस वन से निकल कर चला गया। निषाद भी उसके पीछे–पीछे दौडा। रात भर दौडते–दौडते प्रातः काल वह वराह एक वल्मीक (दिआंड) में प्रविष्ट हुआ। निषाद ने क्रोधित होकर उस वल्मीक को खोद डाला। भू वराह प्रत्यक्ष हुए परन्तु वह निषाद तो मूर्च्छित होकर गिर पडा। पिता को मूर्च्छित देखकर उसके भक्तिमान पुत्र ने वराह भगवान की स्तुति की जिससे भगवान प्रसन्न हो गये और उसके पिता में आविष्ट होकर बोले–"मैं वराह देव हूँ। और नित्य इसी में निवास करता हूँ। तुम राजा से कहकर मुझे यहीं स्थापित कराके मेरी पूजा करो। काली गाय के दूध से इस वल्मीक को धो धोकर उससे उठी हुई शिला में मुझ वराह भगवान की मूर्ति को उखाडकर वैखानस ब्राह्मणों से मेरी स्थापना कराकर राजसत्तम तोण्डमान मेरी

पूजा नाना प्रकार की सामग्रियो से करे। यह कह कर भगवान उसको छोड दिया, तब वह स्वस्थ (चतन्य) हो गया। निषाद पुत्र अपने पिताको स्वस्थ बठा देखकर भगवान के सब वचनो को निवेदन किया। अपन पुत्र के सभी शुभवचनो को सुनकर वह निषाद विस्मित हो अपन अनचरो के साथ सब कुछ राजा तोण्डमान से कहने को शीघ्र निकल पडा।

राजा तोण्डमान न वसु को देखते ही परमप्रसन्न हो उसका आदर सत्कार कर पूछा कि तुम्हारे आगमन का प्रयाजन क्या है? निषाद न श्यामाक वन में अपन देख हुए वराह का सारा वत्तान्त बयान कर देवादिदेव का आदेश सुनाया। राजा तोण्डमान यह सुनकर परम आश्चर्यान्वित और प्रसन्न हुआ। फिर मत्रियो के साथ वकटाद्रि पर जाने का निश्चय कर गोपालको को आज्ञा दी कि सब काली तथा कपिला गायें बच्चो के साथ वेकटाचल पर ले जाय। 'कल यात्रा होगी' एसा कहकर वह राजा अ त पुर म गय। यह सारा वत्तात पत्नियो से कह कर वह सो गय। तब उनको स्वप्न म श्रीनिवास भगवान न प्रत्यक्ष होकर एक बिल माग दिखाया और भगवान न नगर से बिल माग तक पल्लव लगा दिये। इस प्रकार का स्वप्न देख राजा न प्रात काल ही म उठकर सभी मत्रियो ब्राह्मणो तथा सारी प्रजा को बुलाकर उस स्वप्न का वत्ता त सुनाया और द्वार पर उक्त पल्लव को देखा। तब राजा तोण्डमान शभ महूत में घोड पर सवार हो चल पडे। पल्लव भी उनके पीछे बिलमाग के पास आय। उसे देखकर परम-आश्चर्यान्वित होते हुए राजा तोण्डमान न वहा पर एक नगर सप्राकार बनवाया। वहा की समस्त पथ्वी को जीत कर पालन करन लग। देवदेव के आदेशानसार उ हे दूध से स्नान कराकर प्राकार का निर्माण काय करन का उद्योग करन लग। तब राजा को स्वय श्रीनिवास न आज्ञा दी कि इमली तथा चम्पक इन दो श्रष्ट वक्षा को छोडकर अन्यान्य वक्षो को काट डालो। इन दोनो का पालन करो क्योकि यह इमली का वक्ष मेरा स्थान है और वह चम्पक वक्ष लक्ष्मी जी का स्थान हे। य दोनो वृक्ष सबसे व दनीय ह। मेरेलिय द्वार तथा गोपुर युक्त केवल प्राकार मात्र ही बनाओ। विमान को तो तुम्हारा वशज मेरा भक्त नारायण नामक राजा बनावेगा तथा उसे सुवण से अलकृत करेगा।" भगवान के इस प्रकार के वचन सुनकर, वह नृपोत्तम प्राकार आदि बनाकर देवदेव श्री भगवान की प्रतिष्टा करके नित्य बिलमाग से जाकर उनकी पूजा करते तथा धम पूवक राज्य पालन करते थ।

उसी समय वीरशर्मा नामक कोई दाक्षिणात्य द्विजोत्तम अपनी पत्नी लक्ष्मी के साथ गगा स्नान करन के लिये निकला। वह ब्राह्मणी रास्ते म ही गर्भिणी हो गई और यात्रा करन में असमथ हो गई। तब वीरशमा राजा तोण्डमान को देखन की इच्छा से राजद्वारपर आया। द्वारस्थ द्वारपाल से जानकर राजा ने उस

द्विजोत्तम को बला, विधिपूर्वक पूजन कर आगमन का कारण पूछा। उस विप्र न उत्तर दिया – हे नृपोत्तम! म वी शर्मा नामक सामवेदी ब्राह्मण हू। सादर गगा स्नान करन के निय स पनी स्त्री के सा थ निकला किन्तु रास्ते ही में मेरी पत्नी यह लक्ष्मी गर्भिणी हो गई। यात्रा के समय इस स्त्री को आप के घर म रखकर म अपना व्रत समाप्त करन के उद्द य से आपके यहा आया। इसको यथष्ट भोजन आदि देकर मेर लौट आन तक इसकी रक्षा करें। राजा ने उसके वचन सुनकर छ मास पय त चावल वगरह और रहन के लिय अ त पुर म ही स्थान दिया। उसको स्थायी रूप से रखकर वह ब्राह्मण प्रसन्न हो गगा स्नानाथ चला गया। उस ब्राह्मणोत्तम न स यात्रा म उत्तम श्रीगगा म मे भागीरथी के पास जाकर वहा स्नान कर वहा से काशी पहुच, वहा तीन दिन निवास कर पीछ गयाजी जा पित श्राद्धादि क्रिया और अयोध्यापुर भी जाकर बद्रिकारण्य म भी गया। पुन वहा से शालग्राम जा कर अपन देश के लिय निकल पडा। वह ब्राह्मणश्रेष्ट दो वष व्यतीत होन पर लौट कर धन धान्यहीन म शुक्ल पक्ष एकादशी के शुभदिन को राजा के पास आया। उसन राजा को दक्षिणा गगा जल समर्पित कर पूछा कि मेरी पत्नी सकुशल तो है। तब राजा वह सब स्मरण कर उस ब्राह्मण से बठन को कहकर अ त पुर मे जाकर राजा न उसे मरा देखा। तब ब्राह्मण मे बिना कह ही बिल म प्रवेश कर श्रीवेंकटेश भगवान का प्रणाम कर राजा श्रीनिवास को देखन गये। राजा न ब्राह्मणी का वृत्तान्त डरते हुए श्रीनिवास को सुनाया। उस राजा से बोले कि हे राजन! डरो मत तुम इस मत ब्राह्मणी को पालकी मे चढाकर अपन अ त पुर की स्त्रियो के साथ मेरे आलय के पूव भाग म अपमृत्य का निवारण करन वाले अस्ति नामक तालाब म द्वादशी के दिन स्नान करा दो। वह पुन जीवित होकर अपने पति से मिल जायगी। तुम शीघ्र जाकर मेरे वचन का यथारीति पालन करो। राजा के एस करने पर वह ब्राह्मणी सजीव उठ बठी और अपन पति मे मिली। राजा ने भगवान की पूजा करके ब्राह्मण को यथेष्ट धन से सन्तुष्ट किया। ब्राह्मण न श्रीवेंकटेश भगवान का प्रभाव सुन चकित हो राजा को आशीर्वाद देकर अपन देश का प्रस्थान किया। ब्राह्मण के चले जान पर राजा से पुन श्रीनिवास बोले कि प्रति दिन म याह्न पूजा म नवद्य क बाद आकर सोन के कमलो मे मेरी पूजा करके अपन नगर मे जा धम से राज्य करो। तुम्हारे जो अभीष्ट होगा वह सभी अवश्य पूर्ण होगे। असमय म मेरे पास कभी मत आओ। एसा ही करन का कहकर राजा भगवान के आज्ञानुसार करते थे।

राजा न एक दिन श्रीनिवास को अचना म समर्पित तुलसी के फूलो को मण्मय देख आश्चर्यान्वित हो भगवान से पूछा कि किसन मृण्मय तुलसी के फूलो से पूजा की? श्रीनिवास न कहा कि मेरा कोइ भक्त कुम्हार कुव गाव म बसता

हे । हे राजन वह अपन घट म ही पूजा करता है और उसको हम स्वीकार करते ह । भगवान का यह वचन सुन राजा उसको देखन के लिय उसके गाव म गये । राजा को देख भीम नामक वह कुम्हार नमस्कार कर सामन खडा हो गया । उस भीम नामक कुम्हारको खडा देखकर राजा न पूछा कि 'हे भीम! तुम देवादिदेव की किस तरह पूजा करत हो ? यह सुनकर कुम्हार न कहा कि म तो पूजा आदि कुछ नही जानता । आपसे किसन कहा कि कुम्हार पूजा करता है ? राजा तोण्डमान न कहा कि श्रीनिवास भगवान न ही हमसे तुम्हारी पजा के विषय म कहा । राजा के वचन को सुनकर पहले का दिया हुआ भगवान का वरदान स्मरण कर भीम न कहा कि 'जब राजा तोण्डमान आ जायग और जब उनसे तुम्हारा सभाषण होगा तभी तुम मक्ति पाओग — एसा प्राचीन समय म श्री वेकटेश्वर भगवान न मझ वर दिया था । एसा कहन पर एक दिव्य विमान प्रत्यक्ष हुआ । तब अपनी पत्नी के साथ उस भक्त श्रेष्ठ कुम्हार न आय हुए विमान तथा जनादन भगवान को देखकर उनको प्रणाम करते हुए प्राणो को त्याग दिय । राजा तोण्डमान के देखते ही देखते विमान पर चढ़कर स्त्री के साथ साथ दिव्य रूप धारण कर वह विष्ण पद वा विष्णलोक को चला गया ।

बुद्धिमान राजा वहा उस अदभुत दृश्य को देख परमानन्दित हो अपन नगर मे जाकर श्रीनिवास नामक अपन पुत्र का राज्याभिषिक्त कर धमपूवक राज्य पालन करो' एसी आज्ञा देकर तपस्या करन गय । उनकी तपस्या स परम प्रसन्न हो श्रीनिवास भगवान रमादेवी तथा भूमि देवी के साथ गरुड पर सवार हो प्रत्यक्ष हुए और बोले — हे नपश्रेष्ठ ! म तुम्हारी तपस्या से स तुष्ट हुआ । अब तुम्हे क्या चाहिय ? भगवान के एसा कहन पर राजा तोण्डमान परम हर्षित हो, अजलि बाधकर गदगदस्वर म य वचन बोले — म बढापा तथा मत्य से रहित हो आपके लोक म निवास करना चाहता हू मेरी यही इच्छा है अत हे प्रभो! आप मझे यही वर दें । राजा तोण्डमान न इतनी प्राथना कर भगवान के निकट पथ्वी पर गिरकर साष्टाग प्रणाम किया । तत्पश्चात शरीर त्याग कर विमान पर चढ गये और गन्धर्वा से स्तुत्यमान होते हुए भगवान का सा रूप पाकर शोक मोह, बुढापा मरण तथा पुन आवागमन से रहित हो विष्णु लोक म चले गय ।

श्रणयाद्य पठद्भक्तचा कथा पुण्या पुरातनीम ।
स तु भक्त्वाखिला कामान ते विष्णपद व्रजेत ॥

श्री वराहपुराणोक्त श्री वकटाचलमाहात्म्य

सम्पणम ।

द्वितीयाश्वास समाप्त ।

---

श्री श्रीनिवासपरब्रह्मणे नम ।

# श्रीवेङ्कटाचलमाहात्म्यम् ।

तृतीयाश्वास ।

## १ सूतजी से श्रीवेंकटाचलमहात्म्य कहने को मुनियों का प्रार्थना करना ।

शौनकादि मनियो न पूछा कि हे सूतजी ! आपन पहले श्रीहस्तिगिरि तथा जगन्नाथ जी का अदभुत माहात्म्य सुनाया । अब हम श्रीवेकटेश जी का माहात्म्य सुनना चाहते ह । आप उसे भी सुनाइये ।" श्री सूतजी ने कहा कि आपने श्रीवेकटेश जी का चरित्र अच्छा पूछा । म न श्रीव्यासजी से जसा सुना है, वसा ही कहूगा । सावधान होकर श्रवण कीजिए । फिर वेकटाद्रि क माहात्म्य इस प्रकार श्री सूतजी कहन लग ।

कलियग में श्री वकुण्ठ – पवत के माहात्म्य का श्रवण कीतन सब दुखो को मिटान वाला धनेच्छ के लिय धन दाता पुत्रेच्छ के लिय पुत्र दाता रोगियो का रोग विनाशक और जिज्ञासु को ज्ञान देन वाला हे । प्राचीन काल में इस माहात्म्य को सुनकर ब्रह्मा न ब्रह्मपद, शकर न निर्विष होकर सुख, इन्द्र न स्वगलोक तथा सभी लोकपालो न अपन अपन पद को पाया है । अधिकइतना क्या है । श्रीवेकटेश के माहात्म्य श्रवण फल अनत ह ।

कृते वषाद्रि वक्ष्यन्ति त्रेतायामजनाचलम ।
द्वापरे शषशलेति कलौ श्रीवेकटाचलम ।
नामानि यगभदेन शलस्यास्य भवन्ति हि ।।

सत्ययग में वषभाचल त्रेता म अजनाचल द्वापर मे शषाचल और कलियुग म श्रीवेकटाचल इस प्रकार यगभद से पवत के विभिन्न नाम ह ।

## २ कृत युग म वृषभाचल नाम होने का कारण ।

कृतयग म वषभ नामक राक्षस शषाचल पर आक्रमण कर तपस्वियो को सतान लगा । उन तपस्वीजनो न भक्तो के अभयकारी श्रीनिवास की शरण में जाकर उनकी स्तुति की ओर श्रीनिवास भगवान उनक सामन प्रकट होकर उनके कष्ट निवारण करन को कहकर अदृश्य हो गय । यह महापराक्रमी राक्षस वृषभ

तुम्बर तीथ में तीनो वक्त स्नान करके श्री नसिहशालग्राम शिला की नित्य आराधना करचे हुए पूजा के अन्त म पुष्प के साथ अपना मस्तक रूप पुष्प तलवार से काटकर भगवान को चढा दिया करता था। तुरन्त ही उसको दूसरा मस्तक हो जाता था। इसी तरह भगवान की आराधना करते – करते पाच हजार वष बीत गय। तब श्रीमन्नारायण के प्रकट होने पर वह राक्षस दण्डाकार पथ्वी पर गिर प्रणाम करके भगवान से कहने लगा कि म न मोक्ष मागता हू न स्वग और न ब्रह्मपद ही किन्तु म आपके साथ यद्ध करने की याचना करता हू । श्री भगवान न तथास्तु' कहकर स्वीकार किया। वषभासुर और श्रीनिवास भगवान का यद्ध प्रारभ होगया। यद्ध में इस राक्षस न उन उन रूपो का धारण किया जिनको श्री भगवान न धारण किया। भगवान न गरुड के भयकर स्वरूप तथा उसके ऊपर अपना विश्वरूप को दिखाया तो उम राक्षस न भी वसा ही गरुडवाहनारूढ विश्वरूप धारण किया। तब श्रीनिवास न सौ धारवाले सुदशन चक्र का प्रयोग किया। इस पर उस राक्षस न चक्रपाणि का दण्डवत प्रणाम करके प्राथना की कि "मने आपके चक्र की महिमा सुनी। चक्र अमोघ है। चक्र से जो मारे जाते ह निश्चय ही वे मोक्ष को प्राप्त होते ह। म आपके उस चक्र से मारे जान पर आपके मदिर (श्रीवकुठ) म जाऊगा।' इस प्रकार कहकर राक्षस ने श्रीहरि को साष्टाग दण्डवत प्रणाम करके यह वर मागा कि 'मेरे नाम स यह पवत प्रसिद्ध हो'। श्री भगवान न वषभासुर को छाती से लगाकर प्रेमपूवक कहा कि 'एसा ही होगा।' फिर भगवान द्वारा प्ररित चक्र से कट हुए वषभासुर न अपना शरीर त्याग किया और वकुण्ठ में चला गया। इस कारण सत्ययग म यह पवत "वषभाचल" नाम से विख्यात हुआ।

## ३ त्रेतायुग में अजनाचल नाम पडने का कारण।

एक समय केसरी की पत्नी अजनादेवी पुत्रहीनता के दु ख मे व्याकुल होकर मतगमुनि के पास आयी। उसन उस मनिवर को प्रणाम करके अपने शोक का कारण बताया। यह सुनकर मतगमुनि ने कहा कि 'पथ्वी पर पम्पासरोवर से पचास योजन पूव भाग में नसिहक्षत्र हे। उसकी दक्षिण दिशा म नारायणाचल के किनारे स्वामितीथ के उत्तर कोस भर दूर पर आकाशगगा नामक एक विख्यात तीथ है। तुम सुख पूवक वहा जाओ, उसमें स्नान करो और बारह वष तक तपस्या करो। इस पुण्य से तुमको गणवान पुत्र होगा"। मतगमुनि की इस वाणी को सुनकर अजनादेवी नारायण पवत पर गइ। वहा उन्होने स्वामिसरोवर में स्नान अश्वत्थ की प्रदक्षिणा वराह भगवान का नमस्कार करके आकाशगगा के पास जाकर पति तथा मनिवरो की आज्ञा पा उपवास में अनुरक्त तथा बाह्य भोगो से वजित होकर अपन पवित्र शरीर को काष्ठ के समान कडा करके तपस्या करनी

आरभ की। इस प्रकार व्रत समाप्त होने पर महाबल वायदेव ने वीय से भरा हुआ एक फल उसे दे दिया। उसे खाकर वह गर्भवती होगई। दस महीने पूरे होन पर अजना ने उत्तम पुत्र उत्पन्न किया। मनिवरो ने उस पुत्र का नाम हनुमान रखा। इस पवत श्रेष्ट पर अजनादेवी ने व्रत धारण कर पुत्र पाया इसलिय यह पवत अजनाद्रि नाम से प्रसिद्ध हुआ।

## ४ द्वापर मे शषशल नाम की निष्पत्ति।

एक समय वकुण्ठ म श्री विष्ण भगवान श्री लक्ष्मी जी के साथ विहार कर रहे थ। सुवण की छडी हाथ म लिय हुए श्री शषजी दरवाज पर पहरा दे रहे थ। उसी समय अकस्मात महाबल सम्पन्न वायदेव श्री भगवान के पास जान के लिय बडा शाघ्रता से आय। तब नागराज न सोन की छडी से वायदेव को भीतर जान म रोक दिया। वायुदेव न क्रुद्ध होकर पूछा कि 'क्यो मझ भीतर जान से रोकत हो?' शष न उत्तर दिय। कि म विष्णु की आज्ञा मानकर बठा हू श्रिय पति अन्त पुर में ह। शष क वचन सुनकर जगत्प्राण वाय न कहा कि "पहले जय-विजय पाषद अपन अहकार क कारण सनकादि मनियो से शाप पाकर रावण तथा कुभकण नामक राक्षस हुए थ। इस प्रकार शष और वायु इन दोनो महात्मा ओ म विवाद होन लगा ओ लक्ष्मीजी से उपाय जाकर भगवान विष्ण न वाय से कहा कि इस महाभिमानी शष म क्या कलह कर रहे हो? हरि के य वचनसुनकर वायदेव भगवान को साष्टाग प्रणाम करके चप होगया। शषन चप न रह कर भगवान से कहा कि म बल-पराक्रम शाली हू। मेरे समान बलवान कही भी नहीहे। श्री हरि न शष के इस वचन को सुनकर मस्कुराते हुए कहा कि केवल वाणी ही से पौरुष निश्चित नहीं होता किन्तु क्रिया ही इसका उत्तर है। यहा पर उत्तर की दिशा म सुमेरु पवत का पुत्र आनन्द नामक पवत है। तुम अपनी सारी शक्ति स अपन शरार रूपी रस्सी द्वारा उस पवत को लपेट कर उसे दढ रखो। यदि यह वाय उस पवत को हिला सका तो वह तुम स अधिक बलवान होगा, नहीं तो तुम ही उससे अधिक बलशाली मान जाओग। यह सुनकर शष जी ने अपने अगो को हृष्ट-पुष्ट करके उस आनन्द पवत को अपन शरीर रूपी रस्सी से बाध लिया और वायदेव ने उस पवत का उखाडने के लिय बहुत जोर लगाया। समस्त लोको में खलबली मच गयी। लेकिन वह पवत नहा हिला। तब वायु ने क्रुद्ध होकर पहले से भी अधिक जोर लगाया। फिर इन्द्रादि देवताओ के द्वारा प्राथना किय जान पर भी जब वाय शान्त न हुए तब नागराज न भगवान के भावो को जानकर देवताओ को सन्तुष्ट करने हुए अपने हजार फणो म से किसी एक फण को थोडा सा ढीला कर दिया। फिर महात्मा वायदेव के सम्पक मात्र से वह पवत शषसहित वहा से लाखो योजन दूर दक्षिण की ओर उडकर जान लगा।

पत न अपन पुत्र की यह विपत्ति देखकर वायदेव से प्राथना की कि "मेरे की रक्षा कीजिए । उ होने शेष सहित उस पवत को सुवणमखी नदी क ट किनारे पर रख दिया । फिर देवताओ न प्रेमपूवक वायु से कहा कि ' यह दाचल शष । अश से उत्पन्न है । भग ा र के आवास लये उनका प्ररणा कट हुआ है । इस विवाद के छल से भग वान न तुम्हारे द्वारा इसको यहा इस के तीरपर ला रखा है तुम्हारे सवाद ने भिम प शष न इसे उखाडा तथा वि विष्ण न इस प्रकार तुमको मोहित किया । इसलिय ाब तुमको उचित है शी विष्ण के आ तरिक ( भीतरी मित्र ) शष जी की प्राथना कर उ हे प्रसन्न नो । उस महात्मा के ऊपर काप कर यथ हो तुमन अपराध किया है । ओ के इस तरह समझान पर वाय का मन नष्ट हो गया और वे शषजी की करन लग कि हे प्रभो ! अज्ञानवश ही हुई मेरी दुष्टता को आप क्षमा य" । इस प्रकार शष से परिवत होने एव शष के अश से उत्पन्न होने के इस पवतराज का शषाचल नाम हो गया ।

## ५ कलियुग मे श्रीवेंकटाचल नाम होने का कारण

पहले कालहस्ति क्षत्र में पुर दर नामक ब्राह्मण था जो सोमयज्ञ करन शद्ध श्रोत्रिय सत्यभाषी एव दढप्रतिज्ञ था । वह चिरकाल तक पुत्रहीन था । दव वश पूव पुण्य से उस ब्राह्मण को वद्धावस्था म पुत्र हुआ । उस ा नाम उसने माधव रखा । पिता के द्वारा सम । पर उपवीत सस्कार पाकर ौर वेदाग के तत्त्व का ज्ञाता सकल विद्याओ म दक्ष वह बालक माधव ा के समान बढन लगा । फिर कुछ समय बीतने पर उस ब्राह्मण न पुत्र का पाण्डय देश की क या चन्द्रलेखा के साथ कर दिया । वह परम पतिव्रता नकल सेवा शुश्रूषा करके पति की आज्ञा के अनसार रहती थी । किसी दिन ात उस ब्राह्मण कुमार ने कामातुर हो दिन म ही सभोग की इच्छा से पत्नी को बुलाया । चन्द्रलेखा न पति से कहा कि "हे नाथ ! शरीर के ारीर का सग सज्जन पुरुषो द्वारा सम्मत नही है । उसमें भी दिन के को अयाग्य कहा गया है । घर में माता पिता है । अग्निहोत्र है । सव भगवान सूय देख रहे है । काम का त्याग कीजिए' । स्त्री के वचन न र माधव न कहा कि "हे भामिनी ! मुझे सभोग की तीव्र अभिलाषा है । छोड नही सकता । मेरे मनोरथ को तुम अवश्य पूरा करो । तुमको पुत्र ा सौभाग्य पीछे पति के लोक की प्राप्ति होगी' । तब पति के वचन वह उसे नही टाल सकी । उसन पति से कहा कि ' म पानी के लिय लेकर बाहर जाऊगी । आप कुश लाने के बहाने मेरे आगे चलिये । अपना अभीष्ट पूरा कर लीजिए" । वह स्त्री जल के पात्र को लेकर

चली। माधव भी उसके पीछे वट ५ वक्ष की छाया में शीघ्रता से दौडा। उस वनान्तर म उस समय ब्राह्मण कुमार न और एक सुन्दर स्त्री को देखा। उसके अगो का लावण्य ौर सौष्ठव देख ब्राह्मण कुमार मोहित हुआ और अपनी पत्नी मे बोला कि हे प्राणप्रिय ! तरी भक्ति से सन्तुष्ट होकर मेरी इच्छा पूरी होगई, तुम घर जाओ'। पति की आज्ञा स खश होकर चन्द्रलेखा घर चली गई। ज्योही उसकी पत्नी गई त्योही माधव कामदेव के द्वारा पीडित होकर धीरे धीरे उस स्त्री के समीप गया। लेकिन उस स्त्री न अपन पास खडे हुए ब्राह्मण को देखकर कहा कि 'हे मनियो में श्रष्ट ! म अन्त्यज। (चाण्डाल) स्त्री हू। मेरे पास मत आइये। उस बात को सुनकर वह ब्राह्मण कहन लगा 'कि हे सुन्दरी ! तुम कौन हो? तुम्हारे माता – पिता कौन ह तथा तुम्हारा निवास कहा है' ? तब उसन यो उत्तर दिया 'कि मझ पापिनी के बारे में क्या पूछते ह ? मेरा नाम कुन्तला है। म चाण्डाल कुल में उत्पन्न अन्त्यज जाति की स्त्री हू। व्यभिचार करना हमारा वृत्ति ह। मद्य मास भक्षण करती ह। मेरा निवास मध्य देश म ह। आप तो वेद – वेदान्त को जानन वाले ह आपके देखन योग्य भी म नहीं हू। आप मझ छन तथा मेरे साथ क्रीडा करन की इच्छा क्यो रखते ह" ? यह सुनकर फिर माधव बोला कि लोक पितामह ब्रह्मा मेरी समझ में अन्धा ह क्योकि उसन तुझ जसा सुन्दरी को चाण्डाल जाति में उत्पन्न किया और तेरा सारा सौन्दय वन म छिटकी चान्दनी की भाति बकार हो गया ह। तथापि मेरी बुद्धि सवदा तुझ म ही अनरक्त ह। मेरे मन को ब्रह्मा न तुझमे लगा दिया अतएव तुम मेरे मनोरथ को पूरा कर मझे मरन से बचाओ'। तब कुन्तला न फिर कहा कि जो कुलटाओ से क्रीडा करते ह उनके पितर सौ पुरुषान्तरो तक जलते ह – इस तरह धमशास्त्र घोषित करते ह। इसलिये अपनी तुच्छ इच्छा छोडिये। यह सुनकर माधव न विधि से प्रेरित हो शास्त्रो का उल्लघन करके कहा कि 'लवण समुद्र में उत्पन्न नाना प्रकार के रत्नो को तेजस्वी होने के कारण देवतागण स्वीकार करते ह। इसलिय तेरे सौन्दय के कारण ही म तुझसे भोग करूगा चाहे मरन पर म अपन पितरो के साथ नरक हा में जाऊ"। कुन्तला के बहुत रोकने पर भी जब उस ब्राह्मण न न माना और उसका स्पश करना चाहा तो वह उठी और शीघ्र भाग जान का विचार करन लगी। माधव ने उस भागती हुई को दौडकर छ लिया और बलपूवक पकडकर उसे भोगा। वह मानस्विनी स्त्री कुन्तला सभोग के पश्चात उस ब्राह्मण मे बोली कि "हे विप्र ! आज स तुम मेरे पति हुए। तुम चाण्डालत्व को प्राप्त हुए, यज्ञोपवीत को छोड दो। ब्राह्मणत्व को छोड कर उत्तम गोमास का भक्षण एव मद्यपान करते हुए तुम मेरे घर में रहो। माधव एसा ही हो' कहकर चाण्डालत्व स्वीकार कर उसके घर में रहता रहा। बारह वष बीत जान पर वह अन्त्यज स्त्री कुन्तला

मत्र को प्राप्त हुई । उसके दु ख मे दु खी माधव पागलों के समान सवत्र पथ्वी पर घूमने लगा । अकस्मात दवयोग से उत्तर देश के निवासी राजागण वकटाद्रि की तीथ यात्रा करने हुए माधव को दिखाई पडे । दवयोग एव पुण्य से उनके साथ चलता तथा उनक जूठ अन्नों को खाता हुआ माधव वेंकटाद्रि पहुचा । वहा राजगण न मण्डन करना कर भक्ति पूवक सुदशन तीथ मे स्नान किया । उनके साथ माधव न भी अपने सिर का मुण्डन करवा लिया और तीथ म स्नान किया । इससे माधव कल्मष मक्त हो गया । उन राजाओ न अपने पितरों को पिण्डप्रदान किया तो माधव न भी अपने पितरो को मत्तिक पिण्ड बनाकर श्रद्धा पूवक दिया ओर उस कम से उसके पितर मुक्त हो गय सुरवरि की आज्ञा से ।

कि वणयाम पुरुषोत्तमस्य क्षत्रस्य तीथस्य च पुण्यशक्तिम ।
मत्पिण्डदानात्पितरश्च तस्य मुक्ति प्रपन्ना सुरवरिशासनात ।।

दूसरे दिन प्रात काल वे राजा लोग वेंकटाद्रि पर चढन लग । उनके पीछ पीछ शेष पवत पर माधव भी पहुच गया । वे सभी जहा जहा विश्राम करन के लिय ठहरे माधव भी वहा वहा ठहरता हुआ पवत पर चढा । वकटाद्रि के स्पशमात्र से ही उसके पाप कापने लग । उस पवत के माहात्म्य से उसके शरीर से उत्पन्न कोई अग्नि मत्स्य – मास – भक्षण से उत्पन्न उसके पापो को भस्म करती हुई जलन लगी । उसे देखन के लिये ब्रह्म रुद्रादि देवता विमानो म आकर वकटाद्रि के माहात्म्य की प्रशसा करते हुए फूल बरसान लग । यह देखकर श्री ब्रह्माजी ने विमान से उतर कर उस ब्राह्मण माधव के उत्तम शरीर का स्पश करते हुए कहा कि हे माधव ! तुम पापो से मुक्ति पा गये । स्वामि पुष्करिणी के पास जाकर उसम स्नान करके वराह भगवान के दशन करो और अपने शरीर को छोड दो । तुम पाण्डवो क दौहित्र कुल म उत्पन्न होग और कीर्तिमान होकर अकटक राज्य पालन कराग । सुधम का पुत्र आकाश नामक राजा होकर दक्षिण के नारायणपुर में तोण्डमण्डल का पालन करोगे । जगन्माता तुम्हारी पुत्री और जगत्पति तुम्हारे जामाता (दामाद) होगे । तत्पश्चात वकुण्ठ को प्राप्त होओगे" । चतुर ब्रह्मा न इस प्रकार उसको वर देकर उस समय से उस पवत का नाम "वेंकटाचल" रखा । सब पापो को "व" और उनके जलाने को "कट" कहते ह इसलिये ससार म यह पवत 'वेंकटाचल' नाम से प्रसिद्ध तथा कीर्तिमान हुआ ।

सवपापानि वें प्राहु कटस्तद्दाह उच्यते ।
तस्माद्वकटशलोऽय लोके विख्यातकीर्तिमान ।।

प्रात काल जो इस पवत का नाम लेते ह वे गगा एव सेतु के हजारो यात्राओ का फल पाते ह । (भविष्योत्तरपुराण १ अध्याय)

